लिए जाने लगे, तब राज्य अपने दौहित्र पृथ्वीराज को सौंप गये। आगे चलकर पिता की मृत्यु के पश्चात् पृथ्वीराज अजमेर तथा दिल्ली दोनों के स्वामी बन गये।

पृथ्वीराज की समृद्धि से जयचन्द मन ही मन कुढ़ने लगा। उसने अपना एक-छत्र राज्य स्थापित करने के लिए राजसूय-यज्ञ की रचना की और साथ ही अपनी कन्या संयोगिता का स्वयम्वर भी रचा। इस यज्ञ में पृथ्वीराज को निम्नकोटि का कार्य सौंपा गया अतएव वह सम्मिलित नहीं हुआ। उसकी अनुपस्थिति में एक स्वर्ण-मूर्ति बनाकर द्वारपाल के स्थान पर रख दी गई। संयोगिता पृथ्वीराज को पहले से ही प्रेम करती थी। वह सब ओर से घूम आई और अन्त में उसने मूर्त्ति के गले में ही जयमाल डाल दी।

जयचन्द अपनी पुत्री के इस कृत्य से अत्यन्त रुष्ट हुआ और गंगा किनारे एक महल में उसे निर्वासन-दण्ड दिया। इधर पृथ्वीराज को जब समाचार मिला तो वे चन्द के साथ एक धनवान् विदेशी युवक के वेश में वहाँ जा पहुँचे। उस महल में पृथ्वीराज का संयोगिता से विधिपूर्वक विवाह हुआ। रात को ही संयोगिता को साथ लेकर वे चन्द के स्थान पर चले आये। दूसरे दिन सवेरे ही वे दिल्ली चलने को तैयार हुए। चलते समय उन्होंने कवि चन्द से कहा कि जयचन्द को संयोगिता के विवाह और दिल्ली जाने का संवाद दे आओ। कवि ने कहा—'अब तुम्हारी आशा पूरी हो गई है, घर चलो, क्यों झगड़ा बढ़ाते हो?' परन्तु पृथ्वीराज नहीं माना। उसने कहा—मैं चोर

नहीं हूँ। मैं विना सूचना दिये न जाऊँगा; जिसमें साहस और वल हो, मुझे रोके।

कवि चन्द ने जयचन्द की सभा में जाकर कहा—'दिल्लीश्वरी महाराणी संयोगिता अपने पति के घर जा रही हैं, वे अपने पिता के आशीर्वाद की अपेक्षा कर रही हैं।' यह समाचार सुनकर जयचन्द अत्यन्त क्रुद्ध हुआ। उसने अपने सेनापति तथा सामन्तों को पृथ्वीराज और संयोगिता को जीवित पकड़ लाने की आज्ञा दी। मार्ग में घोर युद्ध हुआ, किन्तु अन्त में पृथ्वीराज सकुशल दिल्ली पहुँच गये।

उधर शहाबुद्दीन ग़ौरी अपने एक पठान सरदार की प्रेमिका—चित्ररेखा पर मुग्ध हो गया। यह सरदार भागकर पृथ्वीराज की शरण में आ पहुँचा। ग़ौरी ने उसे लौटा देने के लिए कहला भेजा किन्तु शरणागत-रक्षा में तत्पर पृथ्वीराज उसकी वात स्वीकार न कर सके। इसके परिणाम-स्वरूप ग़ौरी तथा पृथ्वीराज में कई युद्ध हुए जिनमें ग़ौरी वरावर पराजित हुआ। अन्त में वह छल से पृथ्वीराज को ग़ज़नी पकड़ ले गया। वहाँ पृथ्वीराज ने उसे शब्दवेधी-वाण से मारकर आत्म-हत्या कर ली।

ऊपर, संक्षेप में 'रासो' के कथा-भाग के विषय में लिखा गया है। इसके समयों के अध्ययन से यह वात स्पष्ट हो जाती है कि कुछ घटनाओं का कवि ने वहुत ही विषद वर्णन किया है। विशेषतया पृथ्वीराज की अनेक युद्धों, उसका कई राजकुमारियों से विवाह तथा आखेट आदि का वड़ा ही रोचक वर्णन किया है। वीर-रस के साथ-साथ शृंगार-रस का वर्णन

भी 'रासो' में खूब मिलता है। किन्तु इसमें प्रकृति-वर्णन का सर्वथा अभाव है।

क्या पृथ्वीराजरासो महाकाव्य है ?

बाबू श्यामसुन्दरदास ने रासो को महाकाव्य न मान कर उसे विशालकाय* वीर-काव्य ही कहना उचित समझा है। अब प्रश्न यह उठता है कि 'पृथ्वीराजरासो' महाकाव्य है, अथवा नहीं। इस सम्बन्ध में महाकाव्य के विषय में भी संक्षेप में जान लेना आवश्यक है।

संस्कृत-लक्षणग्रन्थों के अनुसार महाकाव्य का सर्गबद्ध होना आवश्यक है। इसका नायक देवता अथवा धीरोदात्त क्षत्रिय होना चाहिए। एक ही उच्च कुल में उत्पन्न अनेक क्षत्रिय भी नायक हो सकते हैं। शृंगार, वीर अथवा शांत में कोई एक प्रधानरस के रूप में होना चाहिए और साथ ही सारे रस-रसांगों का भी आयोजन गौणरूप से होना चाहिए। सभी नाटकीय संधियों का नियोजन होना चाहिए। महाकाव्य की कथा इतिहास-प्रसिद्ध होनी चाहिए। काव्य के अंतर्गत संध्या, सूर्य, चन्द्रमा, संभोग—विप्रलंभ, रण-प्रयाण, पुत्र-जन्म, नदी-तालाब-समुद्र आदि का वर्णन भी आवश्यक है।

पाश्चात्य आलोचकों ने महाकाव्य (एपिक) की चर्चा करते हुए जिन उपकरणों को आवश्यक बतलाया है, उनमें परस्पर बड़ा मतभेद है।

फ्रेंच आलोचक 'ल वस्सु'* के अनुसार महाकाव्य, प्राचीन घटनाओं को चित्रित करने के लिए एक पद्यबद्ध रूपक है। उसके विचार में होमर इस बात को खूब समझता था कि ग्रीस की रियासतों की पारस्परिक कलह जनता के हित की दृष्टि से अहितकर है। अतएव लोगों को शिक्षा देने के लिए ही उसने 'इलियड' में ट्राय के युद्ध की कल्पना की।

एक अन्य आलोचक 'डेवनांट' का कथन है कि महाकाव्यों की आधार-भूत घटनाएँ प्राचीन ही होनी चाहिएँ, क्योंकि अर्वाचीन घटनाओं की अपेक्षा प्राचीन घटनाओं के चित्रण में अवश्य ही कवि कल्पना की ऊँची उड़ान ले सकता है। इसके अतिरिक्त उसे इस प्रकार की घटनाओं के चित्रण में अपेक्षाकृत स्वतंत्रता भी रहती है।

'लुकन' के विचार में प्राचीन घटनाओं की अपेक्षा अर्वाचीन घटनाओं को ही महाकाव्य की पृष्ठभूमि बनाना युक्तियुक्त होगा। इससे एक लाभ यह होगा कि उसमें वर्णित चरित्रों की सजीव प्रतिमा जनता के हृत्पटल पर अंकित हो जायगी।

'टैसो' ने मध्य मार्ग का अवलम्बन करते हुए यह विचार उपस्थित किया है कि घटनाएँ न तो अत्यन्त प्राचीन होनी चाहिएँ और न अत्यन्त नवीन ही।

जिस प्रकार घटना के सम्बन्ध में पाश्चात्य आलोचक एकमत नहीं, उसी प्रकार घटना-काल के सम्बन्ध में भी उनके

---

*डिक्सन कृत 'एपिक एण्ड हिरोयिक पोयट्री' पृ० १।

विचार एक-दूसरे से भिन्न हैं। घटनाकाल से तात्पर्य यह है कि महाकाव्य में अंततोगत्वा कितने समय की घटनाओं का चित्रण किया जाय। एक आलोचक का कथन है कि महाकाव्य में केवल एक वर्ष की घटनाओं का समावेश होना चाहिए, किन्तु दूसरे का कथन है कि इसमें नायक के संपूर्ण जीवन का चित्रण आवश्यक है।

महाकाव्य का नायक युद्धप्रिय होना चाहिए। केवल एक व्यक्ति के चरित्रचित्रण में ही उसे समाप्त नहीं होना चाहिए, अपितु इसमें सम्पूर्ण जाति के कार्य-कलाप का वर्णन होना चाहिए। 'लुकन' के अनुसार इसमें देवताओं तथा दैवी शक्ति का हस्तक्षेप नहीं होना चाहिए।

ऊपर पूर्वीय तथा पश्चिमीय दोनों दृष्टियों से महाकाव्य के लक्षण दिये गये हैं। अब देखना है कि इन दृष्टियों से 'पृथ्वीराजरासो' कहाँ तक महाकाव्य है ?

इसमें संदेह नहीं कि लक्षण-ग्रंथों के अनुसार रासो को महाकाव्य ही कहना उपयुक्त होगा। यह ६९ 'समयों' में विभक्त है। इसमें कवित्त, दूहा, तोमर, त्रोटक, गाहा, आर्या आदि छंदों का प्रयोग किया गया है। इसके नायक पृथ्वीराज क्षत्रिय कुल-भूषण वीर-पुरुष हैं। अन्य वर्णन-विस्तार भी जो महाकाव्य के लिए अनिवार्य है, पृथ्वीराजरासो में मिल जाते हैं, किन्तु जहाँ तक महाकाव्य में जातीय-चित्तवृत्ति तथा कार्य कलाप की अभिव्यक्ति का प्रश्न है, रासो को एक विशालकाय वीरकाव्य का ग्रंथ कहना ही उचित है। स्थान-स्थान पर इसमें

कथानक में शिथिलता है। कथानक की घटनाओं में एक-रूपता का भी अभाव है।

## रासो के रूपान्तर

इस समय तक की प्राप्त प्रतियों पर विचार करने से रासो के चार रूपान्तर सिद्ध होते हैं, जिनका संक्षिप्त परिचय नीचे दिया जाता है।※

### (१) बृहत् रूपान्तर

इसकी कई प्रतियाँ उदयपुर-राज्य के पुस्तकालय में हैं। काशी की नागरी-प्रचारिणी-सभा द्वारा जो संस्करण प्रकाशित हुआ है, वह उसी रूपान्तर का है। इस रूपान्तर की सभी प्रतियाँ सं० १७५० के बाद की हैं। नागरी-प्रचारिणी-सभा वाली जो प्रति सं० १६४२ की बतलाई जाती है उसकी प्रामाणिकता भी संदिग्ध है। श्री नरोत्तमदास जी स्वामी का अनुमान है कि अठारहवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध से पूर्व की तो किसी भी अवस्था में वह प्रति नहीं हो सकती। प्रक्षिप्त अंशों की भरमार से इस संदेह को और भी पुष्टि मिलती है। इसमें कुल ३६ समयौ तथा १६३०६ छंद हैं। इस रूपांतर की कुछ प्रतियों में अध्यायों को 'समयौ' और कुछ में 'प्रस्ताव' कहा गया है। कुछ में 'समयौ' और 'प्रस्ताव' दोनों नाम साथ पाये जाते हैं। इसका ६६वाँ 'महोबा समयौ'

---

※ इस सम्बन्ध में 'राजस्थान भारती' भाग १. अंक १ में प्रकाशित श्री नरोत्तमदास स्वामी का 'पृथ्वीराजरासो' शीर्षक लेख देखें।

वस्तुतः बहुत बाद में 'आल्हखण्ड' से लेकर जोड़ा हुआ प्रतीत होता है।

## (२) मध्यरूपांतर

अब तक इसकी चार प्रतियों का पता लगा है। उनमें से एक ओरियंटल-कालेज लाहौर के पुस्तकालय में, एक अबोहर के साहित्य-सदन में, एक बीकानेर के बड़े उपाश्रय के जैन-ज्ञान-भंडार में और एक श्रीयुत अगरचंद नाहटा के पास है। पं० मथुराप्रसाद दीक्षित ने लाहौर वाली प्रति को असली रासो माना है और टिप्पणी के साथ उसका एक संस्करण भी प्रकाशित कराया है। इस प्रति को प्रामाणिक मानने का एकमात्र कारण यही बतलाया गया है कि उक्त प्रति के छन्दों का प्रमाण 'सत्त सहस' या सात हज़ार है और गणना करने पर उसकी श्लोक-संख्या आर्या-छंद के हिसाब से सात हज़ार के लगभग ही ठहरती है।

अगरचन्द नाहटा के पास जो प्रति है, वह भी उल्लेखनीय है। इसका लिपिकाल सं० १७६२ है।

इस रूपान्तर की सभी प्रतियाँ सं० १७०० के पश्चात् की ही हैं, उसके पूर्व की कोई नहीं। ज्ञान-भंडार वाली प्रति सं० १७३९-४० की है। अबोहर वाली सं० १७२३ की; नाहटा वाली प्रति का लिपिकाल सं० १७६२, पहले ही बतला दिया गया है। इस रूपांतर में अध्यायों का नाम प्रायः 'प्रस्ताव' ही मिलता है।

## (३) लघुरूपांतर

इसकी तीन प्रतियाँ बीकानेर-राज्य के 'अनूप-संस्कृत-पुस्तकालय' में तथा एक श्रीयुत अगरचंद नाहटा के पास है। यह रूपांतर बहुत छोटा है। उक्त तीनों प्रतियों के अनुसार समय-संख्या १९ और ग्रंथाग्रंथ* ३५०० है। इन तीनों प्रतियों के सम्बन्ध में एक बात और उल्लेखनीय यह है कि उनमें पहले, सातवें और अंत के समय का नाम किसी भी प्रति में नहीं मिलता। इन्हीं में से दो प्रतियों में वह छंद मिलता है, जिसकी अंतिम दो पंक्तियाँ निम्नलिखित हैं:—

रघुनाथ चरित हनुमन्तकृत, भूप भोज उद्धरिय जिमि।
पृथ्वीराजसुजसु कविचंद कृत चंद्रसिंह उद्धरिय इमि॥

इनमें से एक प्रति सत्रहवीं शताब्दी की है। नाहटा वाली प्रति सं० १७२८ की है। शेष दो में संवत् का उल्लेख नहीं है, किंतु वे भी अनुमान से सत्रहवीं शताब्दी की ही प्रतीत होती हैं। अनूप-संस्कृत-पुस्तकालय की तीनों प्रतियाँ परस्पर मिलती जुलती हैं और एक दूसरे की प्रतिलिपि जान पड़ती हैं। किंतु नाहटाजी वाली प्रति में कहीं-कहीं भिन्नता है—पाठ में भी और रूप में भी। इस रूपांतर में अध्यायों का नाम 'खण्ड' दिया गया है।

इन रूपांतरों में मुख्यतया परिमाण का ही अंतर है। वृहत्

---

* अनुष्टुप् श्लोकों की संख्या के आधार पर श्लोकसंख्या या ग्रंथाग्रंथ का परिमाण निकाला जाता है।

रूपांतर के अधिकांश खण्ड, मध्यम रूपांतर में नहीं हैं; इसी प्रकार मध्यम के बहुत से खण्ड लघु में नहीं हैं। इतिहासविरुद्ध बातें तीनों में न्यूनाधिक मात्रा में वर्तमान हैं। हाँ, छोटे रूपांतरों में उनकी संख्या न्यून अवश्य है।

## (४) लघुतम रूपांतर

अभी तक इन तीन रूपांतरों का ही वृत्तांत ज्ञात था, किंतु राजस्थानी-साहित्य के परिश्रमी अन्वेषक श्री अगरचन्द नाहटा ने एक और रूपांतर भी खोज निकाला है, जो इन सब से छोटा है। परिमाण में वह लघु-रूपांतर के आधे से भी कम है। लिपिकार ने उसकी श्लोक-संख्या १३०० के अनुमान लिखी है। इसमें अध्यायों का विभाजन नहीं है। भाषा अपेक्षाकृत प्राचीन जान पड़ती है। इसका लिपिकाल सं० १६६७ है।

इधर नई खोज के अनुसार रासो की सब से प्राचीन प्रति चंद के वंशज नानूराम के पास बतलाई जाती है। उसका परिचय प्रो० रमाकांत त्रिपाठी ने चाँद के मारवाड़ी अंक के पृ० १४६ में 'महाकवि चंद के वंशधर' शीर्षक लेख में निम्नलिखित शब्दों में दिया है। "नानूराम के पास रासो की दो प्रतियाँ भी हैं। मैंने दोनों को देखा है। एक प्रतिलिपि तो कागज-स्याही तथा अक्षरों को देखते हुए काफ़ी पुरानी ज्ञात होती है। इसे वे चंद के पुत्र जल्ल कृत बतलाते हैं।........ प्रतिलिपि, जैसा कि नीचे दिये हुए लेख से ज्ञात होता है, सं० १४५५ में की गई थी:—

'संवत् १४५५ वरसे शरद ऋतौ आश्विनमासे शुक्लपक्षे उदयात् घटी १६ चतुरथी दिवसे लिखितं। श्री परतगच्छधिराजे, पंडित श्री रूप जी लिखितं। चेलः श्री सोभाजी श। कपासन मध्ये लिपिकृतं।'

किंतु, जब तक यह प्रति प्रकाश में न आय और विद्वान् उसकी प्राचीनता के सम्बन्ध में एकमत न हो जायँ, तबतक उसे संवत् १४५५ में लिपिबद्ध होना कैसे माना जा सकता है? श्रीयुत हरप्रसाद शास्त्री को नानूराम जी ने जो 'महोवा-समय' लिखवाया था, यदि वह सं० १४५५ वाली प्रति का हो तो निस्संदेह वह जाली है, कारण कि उसकी भाषा अपेक्षाकृत बहुत अर्वाचीन ज्ञात होती है। उदाहरण के लिए उसकी एक पंक्ति श्रीयुत अगरचंद नाहटा ने उद्धृत की है, जो इस प्रकार है:—

एक पहुर में साँवतसारे।
लोक हजार पाँच तहं मारे॥*

इसीसे उसकी प्राचीनता का अनुमान लगाया जा सकता है।

नागरी-प्रचारिणी-सभा के सं० १६४२ वाली प्रति के सम्बन्ध में भी संदेह किया जाता है। इस प्रकार, अब तक प्राप्त प्रतियों को, जब तक कोई विद्वान् प्रामाणिक न सिद्ध कर दे, श्रीयुत अगरचंद नाहटा वाली प्रति ही प्राचीनतम मानी जायगी।

---

* नाहटा: 'राजस्थानीपत्रिका' 'पृथ्वीराजरासो और उसकी हस्तलिखित प्रतियाँ' पृ० १२।

## मूल रासो का परिमाण

उक्त चारों रूपांतरों के तुलनात्मक अध्ययन से ही यह अनुमान लगाया जा सकता है कि रासो सम्बन्धी उपलब्ध सामग्री कितनी संदिग्ध है तथा अभी तक उसका सच्चा परिमाण अंधकार के गर्त में पड़ा हुआ है।

प्रस्तुत प्रतियों में भी यह कहना कि अमुक प्रति लघुतम होने से प्रामाणिक है, युक्तियुक्त नहीं प्रतीत होता। संभव है, संकलनकर्ता ने जानबूझकर कुछ अंश छोड़ दिया हो और मुख्य-मुख्य अंशों को एकत्र करके किसी के पठनार्थ एक संग्रह तैयार कर लिया हो। ऐसे संस्करण में स्वाभाविक रूप से ऐतिहासिक अशुद्धियों की संख्या भी कम रहेगी। जितनी ही अधिक घटनाओं का समावेश किया जायगा उतनी ही अशुद्धियों का बढ़ना स्वाभाविक ही है। अतः अशुद्धियों का अभाव देखकर भी उसे प्रामाणिक सिद्ध करने के लोभ में पड़ना भ्रम है। वास्तव में जिस आधार पर इन प्रतियों का प्रासाद खड़ा किया गया है, उसकी नींव तक पहुँचने के पूर्व ही रासो का मूल रूप विकृत हो चुका था। ठोस प्रमाण के अभाव में आलोचक गण किस प्रकार पंगु की भाँति इतस्ततः लुढ़क-पुढ़क रहे हैं यह नीचे उद्धृत मतों से ज्ञात हो जायगा।

श्रीयुत गौरीशंकर हीराचंद ओझा पृथ्वीराजरासो के छोटा होने की कल्पना ही निर्मूल सिद्ध करते हैं। उनके इस कथन का आधार वि० सं० १८०० के आसपास रचे हुए 'वृत्तविलास'

नामक ग्रन्थ का वह अंश है जिसे चंदवरदाई के वंशधर कवि जदुनाथ ने करोली के यादवराजा गोपालसिंह के राज्य-समय में वनाया था। उसमें उसने अपने वंश का परिचय देते हुए लिखा है कि चंद ने १०५००० श्लोक ( अनुष्टुप् ) के परिमाण का पृथ्वीराज के चरित्र का रासो वनाया।※

नाहटा जी ओझाजी के इस तर्क को भ्रामक मानते हैं; क्योंकि उन्हें बहुत सी प्रतियाँ ऐसी मिली हैं जिनमें ग्रंथाग्रंथ ३५०० श्लोक दिया हुआ है, और कुछ अन्य प्रतियों में केवल दश हजार श्लोक का ही प्रमाण मिलता है। आपके अनुसार ओझा जी का कथन, यहीं तक ग्रहण किया जा सकता है कि सं० १८०० के लगभग रासो का परिमाण एक लाख पांच हजार श्लोक तक का हो चुका था।" †

पंडित मथुराप्रसाद जी दीक्षित लाहोर-कालेज वाली प्रति को ही 'असली रासो' मानते हैं; क्योंकि रासो में उसका प्रमाण 'सत्तसहस' वतलाया गया है और उस प्रति की श्लोक-संख्या आर्याछंद के हिसाव से सात हजार के लगभग पड़ जाती है। पर ग्रंथाग्रंथ सदैव अनुष्टुप् छंदों के आधार पर लिया

---

※ एक लाख रापौ कियौ सहसपंच परिमान।
पृथ्वीराज नृपकौ सुजस जाहर सकल जिहान॥
(कोपोत्सव-स्मारक-संग्रह पृ० ६४)

† राजस्थानी, : पृथ्वीराजरासो और उसकी हस्तलिखित प्रतियाँ पृ० १२।

जाता है जिसमें ३२ अक्षर होते हैं। 'मत्तह' शब्द का अर्थ श्री दीक्षित जी ने आर्याछंद लगाया है। इसका आधार अनुमान है, कोष नहीं। अतएव यह प्रामाणिक नहीं माना जा सकता।

नानूराम जी भी रासो का परिमाण तीन-चार हज़ार श्लोक बतलाते हैं; किन्तु उनके पास जो प्राचीनतम प्रति है, वह अभी तक प्रकाश में नहीं आई है। अतएव उसके सम्बन्ध में स्पष्ट रूप से कुछ भी नहीं कहा जा सकता।

आज से कुछ वर्ष पूर्व, श्री मुनि जिनविजय जी को जैन-प्रबन्धों में चंद कवि के चार पद्य मिले, जो अपभ्रंश में थे। खोज करने से उनमें से तीन परिवर्त्तित रूप में 'रासो' में मिल गये। इससे मुनि जी ने यह अनुमान किया कि 'रासो' का मूल रूप अपभ्रंश में ही था। डा० सुनीतिकुमार चटर्जी ने इस मत का समर्थन किया। इधर बीकानेर के राजकीय-पुस्तकालय में रासो का एक और छोटा रूपांतर प्राप्त हुआ है। यह पंजाब वाले रूपांतर के आधे से भी कम है। डा० दशरथ शर्मा ने उसकी ऐतिहासिकता के सम्बन्ध में विचार किया है। भाषा के सम्बन्ध में श्री शर्मा जी का भी मत है कि वह अपभ्रंश ही थी।

इधर उदयपुर के श्री मोहनसिंह राव कई वर्षों से पृथ्वीराजरासो के गम्भीर अध्ययन में प्रवृत्त हैं। आप रासो के प्राचीन अंश को पृथक् करने में अथक परिश्रम कर रहे हैं। अभी आप का कार्य प्रकाश में नहीं आया, जिससे रासो के परिमाण पर पूर्ण प्रकाश पड़ सके।

यदि मूल रासो अपभ्रंश में था, तो उसका आकार निश्चित

रूप से छोटा रहा होगा। राजस्थान के चारणों और भाटों की यह विशेषता रही है कि वे अपनी तथा अन्य कवियों की कविताएँ कंठस्थ कर लेते थे। ऐसी कविताओं में भाषा का परिवर्त्तन होना सर्वथा स्वाभाविक है। बहुत संभव है, रासो की भी यही दशा हुई हो, और आरम्भ में चंद द्वारा रचित कुछ छंद रहे हों जो कालान्तर में प्रक्षिप्त अंशों की अधिकता के कारण बृहत् रूप धारण कर बैठे हों। जो भी हो, आज रासो के प्रक्षिप्त अंश को पृथक् करके उसके मूलरूप का पता चलाना अतीव दुष्कर कार्य है।

## रासो का उद्धार

'पुस्तक जल्हन हत्थ दै चलि गज्जन नृपकाज' तथा 'चंद-नंद उद्धरिय तिमि' को देखकर अब तक यही कहा जाता था कि रासो को 'चंद-नंद' 'जल्हन', 'जल्हण' अथवा 'झल्ल' ने पूरा किया था; किन्तु अगरचंद नाहटा का कथन है कि उनके द्वारा प्राप्त प्रतियों में पहला पद्य तो है ही नहीं, दूसरे में भी 'चंद-नंद' के स्थान पर 'चन्द्रसिंह' पाठ मिलता है। इस प्रकार यह सिद्ध होता है कि रासो के उद्धारकर्त्ताओं में चंद्रसिंह भी एक था।

यह चन्द्रसिंह कौन था, इसका पता विद्वानों को बहुत दिन तक नहीं था किन्तु इधर संयोगवश "मुहणोत नैणसीरी ख्यात" में उसके सम्बन्ध में कुछ पंक्तियाँ मिली हैं, जिससे यह ज्ञात होता है कि चाँदसिंह अथवा चंद्रसिंह महाराजा मानसिंह के

छोटे भाई और अकबर के सेनापति सूरसिंह के पुत्र थे। इस प्रकार चंद्रसिंह मानसिंह का भतीजा था।

रासो के लघुरूपांतर का उद्धार इसी कछवाहावंशीय चन्द्रसिंह ने किया था जैसा कि उक्त रूपांतर के अंतिम पद्य में दिया गया है। वह पद्य निम्नलिखित है:—

प्रथम वेद उद्धरिय बंभ मच्छह तनु किन्नौ।
द्वितिय वीर वाराह धरनि उद्धरि जसु लिन्नौ॥
कौमारिक भट्टेस धम्म उद्धरि रस सक्खिय।
कूरम सूर नरेस हिन्द हद उद्धरि रक्खिय॥
रघुनाथ चरित हनुमन्त कृत भूपभोज उद्धरिय जिमि।
प्रथिराज सुजस कवि चन्द कृत चंदसिंह उद्धरिय तिमि॥

लघुतम-रूपांतर की प्रति बीकानेर-नरेश महाराजा कल्याणमल्ल के पुत्र और प्रसिद्ध महाराजा रामसिंह के लघुभ्राता, राजा भाण के पुत्र, भगवानदास के लिए लिखी गई थी। राजा भगवानदास गुजरात में रामसिंह के पास रहते थे, जो वहाँ के तत्कालीन सूबेदार थे। यही कारण है कि उक्त प्रति गुजरात से प्राप्त हुई है।

मध्यम रूपांतर के उद्धारक का पता नहीं चलता। बृहत् रूपांतर के उद्धारक महाराणा अमरसिंह कहे जाते हैं। रासो के उद्धारक अमरसिंह प्रथम थे या द्वितीय इस सम्बन्ध में भी विवाद है। श्री श्यामसुन्दरदास जी प्रथम को ही उद्धारकर्ता मानते हैं, जिसके लिए उन्होंने दो कारण उपस्थित किये हैं—

(१) अमरसिंह द्वितीय के दादा महाराणा राजसिंह के सं० १७३२ के शिलालेख में खुदे राजप्रशस्ति-काव्य में रासो का उल्लेख हुआ है।

(२) सं० १६४२ की लिखी प्रति काशी की नागरी-प्रचारिणी-सभा के संग्रहालय में है।

किंतु ये दोनों ही तर्क निर्बल हैं। राजप्रशस्ति के उल्लेख से यह नहीं सिद्ध किया जा सकता कि अमरसिंह प्रथम ने ही इसका उद्धार कराया था और न यही सिद्ध होता है कि बृहत् रूपांतर भी तब तक संग्रहीत हो चुका था। उससे केवल इतना ही परिणाम निकलता है कि तब तक रासो का अस्तित्व ज्ञात हो चुका था और उसके किसी एक रूपांतर का संग्रह भी हो चुका था; यह आवश्यक नहीं कि वह बृहत् रूपांतर ही हो।

दूसरे तर्क के सम्बन्ध में इतना ही कह देना पर्याप्त है कि इसकी सं० १६४२ की तिथि ही संदिग्ध है। फिर १६४२ तक अमरसिंह चित्रकोट के राणा भी नहीं हुए थे, वे तो सं० १६५३ में राणा हुए।

अतः यह स्पष्ट है कि बृहत् रूपांतर का उद्धार, अमरसिंह द्वितीय ने ही कराया था, जिसका राज्यकाल १७५५ वि० से १८०८ वि० तक है। यह बात सं० १७६० की प्रति की पुष्पिका से भी सिद्ध हो जाती है, जो इस प्रकार है:—

संवत् १७६० वर्षे शाके १६२५ प्रवर्त्तमाने उत्तरायणगते श्री सूर्ये शिशिर ऋतौ सन्मांगल्यपद माघमासे कृष्ण पक्षे ६ तिथौ सोमवासरे श्री उदयपुर मध्ये हिंदूपति पातिसाहि महाराजाधिराज महाराणा श्री अमरसिंह जी विजय राज्ये...........

ऊपर के तथ्यों पर विचार करने पर ज्ञात होता है कि रासो का उद्धार सम्राट् अकबर के समय से ही प्रारम्भ हुआ। क्योंकि इसके पूर्व का कोई रूपांतर प्राप्त नहीं। अकबर बड़ा विद्याप्रेमी था। इसके समय में कई इतिहासग्रंथ लिखे गये। इसी समय राजपूतों का भी प्राचीन इतिहास एकत्र किया जाने लगा था। ऐसा प्रतीत होता है कि इसी सिलसिले में चन्द के छंद भी यत्र-तत्र से एकत्र किये गये होंगे।

---

# कबीर : उनका रहस्यवाद

## हरिहरनिवास द्विवेदी

सांसारिक सुखों की असारता एवं दुःखों की प्रबलता से घबरा कर प्राणी किसी ऐसे संबल को ढूँढने लगता है, जो उसे इन सुख-दुखों से परे करके किसी अनन्त और अलौकिक आनन्द-सागर में मग्न कर दे। संसार की कटुता से घबरा कर ही जीव को परमात्मा का ध्यान आता है। वह अपने आपको किसी अज्ञात शक्ति के इंगित पर नाचता हुआ अनुभव करता है। वह अनुभव करता है कि वह अज्ञात शक्ति उसे ही नहीं सारे ब्रह्माण्ड को परिचालित कर रही है और वही सबका मूल है। महात्मागण अपने जीवन के सारे स्रोत उसी शक्ति की ओर प्रवाहित करके उससे एकीकरण प्राप्त करने का प्रयत्न करते हैं। सब को यथासाध्य तथा यथाशक्ति सफलता मिलती है। कोई उसका दर्शन मात्र कर पाता है और किसी को धुँधला-सा आभास मात्र दिखाई देता है। उसका प्रकाश इतना दिव्य, अलौकिक तथा अनिर्वचनीय है कि उसके दर्शन से वे अवाक् हो जाते हैं। वर्णन करने की चेष्टा करने पर वे वाणी को अपर्याप्त और असमर्थ पाते हैं। अन्य साधन के अभाव में वे भाषा-साधन का ही अवलम्बन ग्रहण करके रहस्यवादी कवि के रूप में उपस्थित होते हैं। स्वभावतः उनके वर्णन में एक धुँधलापन-सा आ जाता

है। कभी कभी तो केवल संकेत मात्र ही होता है। इसी वर्णन करने की असमर्थता को कबीर ने इस प्रकार प्रकट किया है—

अकथ कहानी प्रेम की किछु कही न जाइ।
गूँगे केरी सरकरा खाइ और मुसकाय॥

'गूंगे के गुड़' की तरह कवि स्वयं तो आनन्दानुभव करता है, पर उसका वर्णन नहीं कर सकता। केवल इतना कह सकता है—

कहई कबीर पुकारि के अद्भुत कहिये ताहि।

इस 'अद्भुत' का गद्य द्वारा वर्णन करना तो नितान्त असम्भव है। गद्य की शुष्क वैज्ञानिक एवं सरल प्रणाली इसके उपयुक्त नहीं। पद्य की सम्पूर्ण व्यञ्जना-शक्ति द्वारा उसका आभास-मात्र दिया जा सकता है। यही कारण है कि संसार के प्रत्येक देश के महात्माओं ने अपनी रहस्यपूर्ण वाणी को प्रस्फुटित करने का माध्यम पद्य ही चुना है।

महात्मा कबीरदास के रहस्यवाद पर विचार करते समय यह जानना आवश्यक है कि इस नैसर्गिक महाकवि की रचना पर कौन-कौन सी विचारधाराओं का प्रभाव पड़ा। ध्यान से देखने पर यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि इनकी रहस्यमयी वाणी पर भगवान् शंकराचार्य के अद्वैतवाद एवं मुसलमान सन्तों के सूफ़ी मत का विशेष प्रभाव पड़ा है। देश में प्रचलित ये दोनों विचारधाराएँ निर्गुणोपासक रहस्यवादी सन्तों के उपयुक्त भी थीं, और ब्राह्मणी माता से उत्पन्न होने वाले तथा नीमा और नीरू के पोष्य-पुत्र द्वारा इन दोनों मतों का समन्वय सम्भव

भी था। इन सिद्धान्तों पर ही कबीर ने अपने रहस्यवाद की नींव प्रतिष्ठित की है। अतएव कबीर के रहस्यवाद के मूलाधार, इन दोनों सिद्धान्तों का विश्लेषण कर लेना उचित है।

अद्वैतवाद रहस्यवाद की आत्मा है। इसके अनुसार आत्मा और परमात्मा के बीच माया ने पर्दा डाल रखा है। उपासना अथवा ज्ञानोपार्जन द्वारा इस माया से छुटकारा पाकर आत्मा और परमात्मा का एक ही तत्त्व होना कबीर ने इस प्रकार प्रकट किया है—

जैसे जलहिं तरंग तरंगिनि ऐसे हम दिखरावहिंगे।

वस्तुतः जल और जल की तरंग एक तत्त्व है, परन्तु माया के प्रसाद से वे भिन्न ज्ञात होते हैं। इसी कारण आत्मा और परमात्मा में बिछोह डालने वाली इस माया की कबीरदास ने खूब ख़बर ली है। वे उसका तत्त्व भली प्रकार समझते हैं—

माया महा ठगिनी हम जानी।

वे समझते हैं कि यह पिशाचिनी माया ही उनके और हरि के बीच में अन्तर डाले हुए है—

मैं जानूँ हरि से मिलूँ, मो मन मोटी आस।
हरि बिच डारै अन्तरा माया बड़ी पिसाच॥

किन्तु, ज्ञान द्वारा इस माया का आवरण छिन्न हो सकता है। इसका वर्णन कबीर ने इस प्रकार किया है—

आँधी आई ज्ञान की, ढही भरम की भीति।
माया टाटी उड़ गई, लगी नाम से प्रीति॥

इस ज्ञानार्जन तथा उपासना द्वारा माया के नष्ट हो जाने पर आत्मा और परमात्मा का एकीकरण हो जाना कबीर ने इस प्रकार प्रकट किया है—

जल में कुम्भ, कुम्भ में जल है, बाहिर भीतर पानी।
फूटा कुम्भ जल जलहिं समाना यह तथ कह्यो गियानि॥

साथ ही शुद्ध अद्वैतवाद और रहस्यवाद में अन्तर जान लेना भी उचित है। पण्डित रामचन्द्र शुक्ल के अनुसार 'चिंतन-क्षेत्र में जो अद्वैतवाद है, भावना-क्षेत्र में वही रहस्यवाद है।' इन दोनों में केवल भाव प्रकट करने की प्रणाली का ही भेद है। अद्वैतवादी शुष्क ज्ञानी अपने विचार प्रकट करते समय तर्क-प्रधान प्रणाली का उपयोग करते हैं, परन्तु रहस्यवादी भावुकता-प्रधान प्रणाली का अनुसरण करते हैं।

कबीर के रहस्यवाद का दूसरा आधार सूफ़ी मत है। इस मत के अनुसार भी 'बन्दे' और 'खुदा' का एकीकरण हो सकता है किंतु अद्वैतवाद के विरुद्ध इसमें माया को कोई स्थान नहीं 'महबूब' के घर का मार्ग सामने है। किसी 'मुरशिद' के इङ्गित पर चलकर उस मार्ग की समस्त कठिनाइयों के लिए कटिबद्ध होकर एवं 'शरीयत' (कर्मकांड), 'तरीक़त' (उपासना-कांड) तथ 'हक़ीक़त' (ज्ञानकांड) की साधना समाप्त कर 'मुरीद' 'मारिफ़त ( सिद्धावस्था ) प्राप्त करता है, जिससे आत्मा का परमात्मा से मिलन होता है। तब आत्मा को परमात्मा का अनुभव होता है तथा 'अनलहक़' ( सोऽहम् ) सार्थक होता है। आत्मा और परमात्मा शराब और पानी की तरह मिल जाते हैं।

अतः सूफियों में 'मुरशिद' की बड़ी प्रधानता है। 'मुरशिद' (अध्यात्म-गुरु) ही 'मुरीद' (शिष्य) के हृदय में परमात्मा का विरह उत्पन्न करता है तथा उसे प्रेमपथ पर अग्रसर करता है। जायसी ने लिखा है—

गुरू बिरह चिनगी जो भेला।
जो सुलगाई लेई सो चेला॥

गुरु के विना सूफियों का प्रेमपथ दुसाध्य है। कवीर को भी गुरु के बिना सब अन्धकारमय दिखाई देता है—

चौंसठ दीवा जोई के चौदह चन्दा माहिं।
तेहि घर किसका चाँदना जेहि घर सतगुरु नाहिं॥

द्वितीया से लेकर पूर्णिमा तक के सारे चन्द्र एक साथ ही उदित हों और चौसठ दिये जलाये जायँ, फिर भी गुरु के विना उस प्रणय-पथ पर अन्धकार ही रहेगा—मार्गच्युत हो जाने की शङ्का तथा सम्भावना वनी ही रहेगी।

किंतु सूफियों की प्रधान विशेषता तो उनका प्रेम-राज्य है। वे सदा अपने प्रियतम के गहरे इश्क़ में दीवाने रहते हैं। इसी प्रेम के लावण्य का वर्णन करते हुए प्रसिद्ध सूफ़ी कवि जायसी लिखते हैं—

तीन लोक चौदह खंड, सबै परे मोहि सूझि।
प्रेम छाड़ि नहि लोन, जो देखा मन बूझि॥

कवीर के रहस्यवाद पर इस प्रेम-राज्य का पूर्ण प्रभाव है। अपने प्रियतम की लाली में वह सारे संसार को रँगा देखते हैं

और उसी में आत्म-विस्मृति कर देते हैं—

लाली मेरे लाल की जित देखूँ तित लाल।
लाली देखन मैं गई, मैं भी हो गई लाल॥

कबीर वास्तव में प्रेमोपासक रहस्यवादी (Love-mystic) थे। यदि किसी को कबीर का कोमल हृदय देखना हो तो उसे इनके रूढ़ियों एवं कुरीतियों के विरुद्ध व्यंग्यों और कटूक्तियों में नहीं देखना चाहिए, वरन् इनके प्रेम-निरूपण, विरह-निवेदन आदि में खोजना चाहिए। वहीं उनके बाल-सुलभ सरलता-सम्भूत एवं भक्ति-विह्वल हृदय के दर्शन होते हैं। कुरीतियों के विवेचन के समय तो कबीर युद्धभूमि में ललकारते हुए एक वीर सेनापति के समान दिखाई देंगे। पर 'साहब' के सम्मुख वे भोले बालक के समान भक्ति-विह्वल सरल हृदय लेकर आते हैं—

जो तन माहैं मन धरैं, मन धरि निर्मल होय।
साहब सो सन्मुख रहै, तो फिर बालक होय॥

इस प्रेम-राज्य में सन्तगण प्रेम की मदिरा में छके हुए उसके कभी कम न होने वाले नित्य-व्यापी खुमार में मस्त विचरण करते रहते हैं। उन्हें तन-मन की सुध नहीं रहती। उन पर पूर्ण आत्म-विस्मृति का शासन रहता है—

हरि-रस पीया जानिये, कबहुँ न जाय खुमार।
मैमन्ता घूमत रहै नाहीं तन की सार॥

इस राम-रस को पीकर कबीरदास मस्त हो जाते हैं। कैसी अपूर्व है वह मस्ती ! कबीर विह्वल हो जाते हैं, कातने-बुनने का स्मरण नहीं रहता। ताना, बाना, कूँची सभी मस्ती से नाचते हुए से दिखाई देते हैं—

को बीनैं प्रेम लागौ री, माई को बीनैं।
राम रसांयण माते री, माई को बीनैं ॥टेक॥
पाई पाई तूं पुतिहाई।
पाई की तुरियां बेचि खाई री, माई को बीनैं ॥
ऐसैं पाई पर विथुराई।
त्यूं रस आन बनायौं री, माई को बीनैं ॥
नाचै ताना नाचै बाना।
नाचै कूंच पुराना री, माई को बीनैं ॥
कर गहि बैठि कबीरा नाचै।
चूहै काट्या ताना री, माई को बीनैं ॥

पर इस मदिरा का मूल्य बहुत अधिक है, यह बड़े त्याग के पश्चात् प्राप्त होती है। इसका प्याला आत्मोत्सर्ग की चरम सीमा पर पहुँचाने पर ही होठों से लग पाता है—

कबीरा भाटी कलाल की, बहुतक बैठे आई।
सिर सौंपे सोई पिवै, नाहि तो पिया न जाई ॥

सूफ़ी लोग सदा एक अनन्त-विरह की वेदना से व्यथित रहते हैं। जब तक आत्मा का परमात्मा से अनन्त संयोग न हो जाय, प्रिय से प्रेमी का साक्षात्कार न हो जाय, तब तक चैन

कैसा ? इसी विरह की अग्नि से जायसी ने कौवे और कोयलें काली कर दीं। पेड़ जला दिये और समुद्र सुखा दिये। इन शब्दों को सुन किस सहृदय का हृदय द्रवीभूत न हो जायगा।

हाड़ भए सब किंगरी, नसैं भई सब तांत।
रोम रोम ते धुनि उठै कहौं बिथा केहि भांति॥

जायसी जिस प्रकार 'प्रीतम' को पुकारते हुए कहते हैं 'अबहुँ निठुर आउ एहि वारा' उसी प्रकार कबीर भी मार्मिक शब्दों में अपना विरह निवेदन कर अपने प्रियतम का आह्वान करते हैं :—

प्रीत लगी तुव नाव की पल बिसरे नाहीं।
नजर करो अब मेहर की मोहिं मिलो गुसाईं॥
विरह सतावै मोहि को जिउ तड़पै मेरा।
तुम देखन की चाव है प्रभु मिलो सवेरा॥

इसी दुःख में कातर होकर वे लिखते हैं:—

सुखिया सब संसार है, खावै और सोवै।
दुखिया दास कबीर है, जागै और रोवै॥

'राम सनेही' के वियोग में व्याकुल कबीरदास लिखते हैं—

कब देखूँ मेरे राम सनेही,
जा बिन दुख पावै मेरी देही ॥टेक॥
हू तेरा पन्थ निहारूँ स्वामी।
कबरे मिलहुगे अंतरजामी॥

जैसे जल बिन मीन तलप,
ऐसै हरि बिन मेरा जियरा कलपै ॥
निस दिन हरि बिन नींद न आवै।
दरस पियासी राम क्यूं सचु पावै ॥
कहै कबीर अब विलम्ब न कीजै।
अपनौं जानि मोहिं दरसन दीजै ॥

कबीर की अक्खड़ भाषा भी इस प्रेम-राज्य में आकर मधुर हो जाती है। नैसर्गिक कवि की स्वयंभू प्रतिभा का यह मुख्य लक्षण है कि वह यथावसर बिना प्रयास ही उपयुक्त रूप धारण कर लेती है। जायसी की माधुरी से टक्कर लेती हुई भाषा में कबीर लिखते हैं:—

यह तन जारौं मसि करौं लिखौं राम को नाऊँ।
लेखनि करौं करक की, लिखि राम पठाऊँ ॥

इस पर सहसा नागमती की वियोग-वाणी स्मरण हो आती है:—

यह तन जारौं छारकै, कहौं कि पवन! उड़ाव।
मकु तेहि मारग उड़ि परैं कत धरैं जहाँ पाँव ॥

राम की वियोगिनी कबीर की आत्मा उन दिनों की अधीरता से बाट देखती है जब वह प्रियतम का आलिंगन करेगी :—

वै दिन कब आवेंगे माई।
जा कारण हम देह धरी है, मिलवौं अंग लगाई ॥

पर इन सन्त-कवियों का यह प्रेम नितान्त निस्वार्थ प्रेम

हैं। धर्म, अर्थ, काम अथवा मोक्ष पाने की न तो वे अपने प्रियतम से इच्छा ही करते हैं और न प्रार्थना। वे तो केवल साक्षात् चाहते हैं। दादू ने एक स्थान पर लिखा है:—

दरशन दे दरशन दे, तेरी मुक्ति न चाहूँ रे।

कबीर भी कहते हैं:—

जब तक भक्ति सकाम है तब लग निष्फल सेव;
कह कबीर वह क्यों मिले निःकामी निज देव॥

वे तो केवल उससे साक्षात् के इच्छुक हैं। जायसी ने भी अपनी भोली भाषा में लिखा है:—

ना हौं सरग के चाहौं राजू। ना मोहि नरक सेति कछु काजू।
चाहौं ओहि कर दरसन पावा। जेहि मोहि आनि प्रेम-पथ लावा॥

इन महात्माओं को प्रिय-दर्शन ही अभीष्ट है। उसके संयोग में ही इनके जीवन का परम आनन्द विद्यमान है और उसके वियोग की ज्वाला से इनका हृदय सतत दग्ध होता रहता है। कबीर कितने मर्मस्पर्शी शब्दों में लिखते हैं :—

तरपे बिन बालम मोर जिया।
दिन नहिं चैन रात नहीं निदिंया, तरप तरप के भोर किया॥

इस प्रेम की पीर से व्यथित भक्त की औषधि करने वैद्य आया। पर वह मूर्ख तो नाड़ी-परीक्षा करने लगा। उसे क्या पता कि यह रोग तो हृदय का है। कबीर ने लिखा है :—

कबीरा वैद बुलाइया पकरि के देखी बाँह।
वैद न वेदन जानई करक करेजे माहिँ॥

इसी 'करेजे की करक' को मीरा ने भी प्रगट किया है—

बावल वेद बुलाइया रे पकड़ दिखाई म्हारी बाँह।
मूरख वैद मरम नहिं जानै करक करेजे माहिँ॥

कबीर की उपर्युक्त दो पंक्तियों में मीरा की पंक्तियों से कम माधुर्य नहीं !

आत्मा और परमात्मा की स्त्री और पुरुष के रूप में कल्पना करने से रहस्यवादी कवियों की रचना में एक विशिष्ट माधुर्य आ गया है। इस भाव में भक्तगण सदा मग्न रहते हैं। भक्त-शिरोमणि मीराबाई को तो संसार में कोई पुरुष ही नहीं दिखाई देता था। उन्हें विश्वात्मा अभिसारिका के रूप में परमात्मा-स्वरूप गोपाल-कृष्ण के प्रति अभिसारोन्मुख दिखाई देती थी।

इस प्रेम-मार्ग की दुरूहता का वर्णन भी कबीर तथा अन्य सन्तों ने पर्याप्त रूप में किया है। सर्वस्व-त्याग, आत्म-विस्मृति तथा आत्म-समर्पण तो इसकी वर्णमाला है। कबीर-दास लिखते हैं—

यह तो घर है प्रेम का खाला का घर नाहिँ॥
सीस उतारै भूईं धरै तब आवै इहि माहिँ॥
प्रेम न बाड़ी ऊपजै, प्रेम न मोल बिकाय।
राजा परजा जेहि रुचै, सीस देइ लै जाय॥

प्रेम-पन्थ की दुरूहता एवं गम्भीरता का वर्णन करते हुए कबीर कहते हैं—

समझ सोच पग धरो जतन से बारबार डिग जाय।
ऊँची गैल राह रपटीली, पाँव नहीं ठहराय॥'

इस प्रेम-पन्थ के विषय में जायसी ने लिखा है—

जो लगि आप हेरान न कोई।
तो लगि हेरत पाँव न सोई॥

पर कबीर के प्रियतम उनके हृदय में ही स्थित हैं। उन्हें बाहर ढूँढना अन्धापन है—

प्रीतम को पतियाँ लिखूँ, जो कहुँ होय विदेस।
तन में मन में नैन में, वाको कहा सन्देस॥

उनका प्रियतम उन्हें वन-वन नहीं भटकाता, उनके घर ही आकर मिल जाता है। केवल सच्ची लगन चाहिए—

बहुत दिनन के बिछुरे हरि पाए।
भाग बड़े घर बैठे आए॥

कबीर के प्रभु तो, वास्तव में हृदय में ही रहते हैं—

मो को कहाँ ढूँढे बन्दे मैं तो तेरे पास में।

इसी को जायसी ने इस प्रकार कहा है—

पिउ हिरदे महँ भेंट न होई।
केहि रे मिलाव कहौं केहि रोई॥

अन्त में प्रतीत होता है कि कबीर का अपने प्रियतम से साक्षात्कार हो गया। आत्मा का परमात्मा से मिलन हो गया। साधक ने सिद्धि प्राप्त कर ली। आत्मा स्वयं फ़ना होकर बक़ा के लिए प्रस्तुत हुई 'तथा अनल हक़' सार्थक हुआ। संसार और-का-और हो गया। माया का परदा फट गया।

घट घट में रटना लगि रही,
परघट हुआ अलेख जी।
कहुँ चोर हुआ कहुँ साहु हुआ,
कहुँ ब्राह्मन है कहुँ सेख जी ॥

चोर, साधु, ब्राह्मण और शेख़ सब एक ही पिण्ड के अंश दिखाई देने लगे। प्रकृति के व्यापार भी और-के-और हो गये। माली का फूल तोड़ना भी आध्यात्मिक तत्वों की सूचना देने लगा। फूले फूल कलियों को उपदेश देते प्रतीत होने लगे। बढ़ई को आते देख पेड़ का हिलना भी आत्मा को उपदेश देता मालूम पड़ने लगा—हे पत्ती ! ( आत्मा ) तुम अपने घर जाओ, हम तो अब कटेंगे ही—

बाढ़ी आवत देखकर तरवर डोलन लाग।
हम काटे की कुछ नहीं पंछेरु घर भाग ॥

यह सब उसी संयोग के परिणामस्वरूप हुआ। उसी ने कबीर के ज्ञान-चक्षु खोल दिये और वे प्रकृति के प्रत्येक कम्पन में उस अनन्त आत्मा का संचार देखने लगे।

उस संयोग में कबीर की आत्मा को ब्रह्मानन्द प्राप्त हुआ और वे मस्त होकर गा उठे—

न पल बिछुड़े पिया हम से, न हम बिछुड़े पियारे से।
उन्हीं से नेह लागी है, हमन को बेकरारी क्या !

इस अनन्त-मिलन के पश्चात्—आत्मा और परमात्मा के संयोग के पश्चात्—कबीर अमर हो गए। उनके हृदय से गर्वो-

क्तियाँ निकलीं। पर, वास्तव में वे गर्वोक्तियाँ नहीं, एक प्राप्तसिद्धि साधक का जयोल्लास है। जीवन की अनन्यतम परीक्षा में सफल छात्र का सन्तोपोल्लास है। वह छोटे मुँह बड़ी बात नहीं, अपनी असीम आराधना से रिझाये हुये सर्व-शक्तिमान् प्रियतम की भुजाओं के बल पर प्रियतमा को उचित गर्व है। वे कहते हैं—

हम न मरैं मरि है संसारा।
हम कूँ मिल्या जियावन हारा॥
अब न मरौं मरनैं मन मानां।
तेई मुए जिनि राम न जाना॥
हरि मरि हैं तो हम हूँ मरि हैं।
हरि न मरैं हम काहे कूँ मरि हैं॥
कहै कबीरा मन मनहि मिलावा।
अमर भये सुख सागर पावा॥

जब राम के साथ प्रियतमा आत्मा 'शराब और पानी' की तरह घुल-मिल कर एक हो गई, तब राम के और कबीर की उस आत्मा के मूल्य में अन्तर हो ही कैसे सकता है? जब एक-दूसरे का भेद ही न रहा तो एक का दूसरे के बिना नाश कैसे हो सकता है। अस्तु।

उपर्युक्त विवेचन के पश्चात् यह कहा जा सकता है कि शङ्कर भगवान् के अद्वैतवाद से माया और चिंतन, तथा सूफ़ी-मत से प्रेम-तत्व लेकर कबीर ने अपने रहस्यवाद की सृष्टि की है। पर सूफ़ियों के विरुद्ध कबीर ने परमात्मा को पत्नी रूप

में नहीं माना। पति, पिता एवं माता के रूप में माता है।

'हरि मोर पीव मैं राम को बहुरिया।'
'बाप रामराया अबहू सरन निहारी।'
'हरि जननी मैं बालक तोरा।'

सत्य तो यह है कि कबीर की यह परमात्मा और आत्मा की पति-पत्नी की कल्पना भी ठेठ सूफीमत की नहीं है। यह उन्होंने मूल में तो निम्बार्काचार्य की माधुर्य-भक्ति से ली है। कबीर के माधुर्यभाव और निम्बार्काचार्य के माधुर्य भाव में यही अन्तर है कि कबीर के भगवान् निर्गुण हैं और निम्बार्क के सगुण। कबीर ने निम्बार्क स्वामी के भगवान् को सूफीमत के रंग में रँग कर सगुण से निर्गुण कर दिया। अस्तु।

कबीर ने अपने 'पीव' को खोज लिया। वे आत्मा तथा परमात्मा का अनन्त-मिलन कराने में समर्थ हुए। पर जैसे ही उन्होंने नीचे इस मर्त्यलोक की ओर दृष्टि डाली तो उन्होंने माया के विकराल मोहनमन्त्र में वशीभूत इस असहाय संसार को देखा। माया के घने आवरण से सब के ज्ञान-चक्षु मूँदे हुए दिखाई दिये। दयालु महात्मा का हृदय द्रवीभूत हुआ। अतः उन्होंने परमात्मा के उस दिव्य स्वरूप को सांसारिक मनुष्यों को समझाने का प्रयत्न कर उन्हें मिलनपथ पर अग्रसर करने की चेष्टा की। पर वह अवर्णनीय वस्तु सामर्थ्यहीन मानव शब्दों की परिभाषा में कैसे बाँधी जाती? कबीर ने स्वयं कहा है:—

'कहिबे की सोभा नहीं देखे ही परमान।'

अतः उस मनीषी द्वारा भी वह तत्त्व पूर्णतः स्पष्ट न हो सका। उनकी अटपटी वाणी, उलट-वाँसियों, अर्ध-प्रस्फुटित शब्दों और रूपकों द्वारा उसका संकेत मात्र व्यक्त हो सका। इसी प्रयास के परिणामस्वरूप कबीर का रहस्यवाद प्रस्तुत हुआ।

कबीर ने काव्य के रूढ़िगत नियमों के अनुसार किसी सांसारिक वस्तु का वर्णन नहीं किया, वरन अपने नैसर्गिक ज्ञान से मस्तिष्क में प्रथम आने वाले शब्दों द्वारा विश्व के गहनतम तत्व का निरूपण किया है। अतः साधारण व्यक्ति मानव भाषा के अपर्याप्त शब्दों के माध्यम द्वारा इस महात्मा-कवि के हृदय से तादात्म्य स्थापित करने में असमर्थ होते हैं। कबीर ने स्वयं चेतावनी दे दी है :—

ज्यों गूँगे के सेन को गूँगा ही पहचान।
त्यों ज्ञानी के सुक्ख को ज्ञानी होय सो जान॥

कबीर की वाणी के पूर्णतः स्पष्ट न होने का कारण यही है। कवि को समझने के लिए कवि-हृदय चाहिए, उसी प्रकार कबीर का रहस्यवाद समझने के लिए आत्म-ज्ञान की आवश्यकता है।

यह किसी दम्भी का प्रलाप नहीं वरन एक दया-द्रवित महात्मा के हृदय से लोकोपकार के लिए किये हुए निर्गुण के वर्णन का रहस्यमय निर्झर है। यही कारण है कि पीछे के सारे सन्त-कवियों की रचनाएँ कबीर की उच्छिष्ट उक्तियाँ-मात्र हैं तथा वर्तमान काल के कवि-सम्राट् कवीन्द्र रवीन्द्र भी

उनका आंशिक ऋण-भार वहन करते हैं। हिन्दी की आधुनिक काल की 'रहस्यवादी' कहलाने वाली कविताओं का भी यदि विश्लेषण करके देखा जाय तो उनमें अधिकांशतः कबीर की अमर वाणी के ही कणों की आभा दिखाई देगी। हिन्दी की—भारतीय भाषाओं की—कविता में रहस्यवाद की कभी एकान्त अनुपस्थिति नहीं रही, और कबीर के पश्चात् के सभी रहस्यवादी कवि कबीर के ऋणी हुए। इसका मुख्य कारण यही है कि भारत रहस्यवादी देश है तथा उस रहस्यवाद के प्रतिनिधि-कवि हैं—महात्मा कबीरदास।

# जायसी की पद्मावत

डा. रामरतन भटनागर

'पद्मावत' की कहानी का मूलाधार ऐतिहासिक है, परंतु जायसी ने इतिहास को दृष्टि में रखकर कथावृत्त का विस्तार नहीं किया। उन्होंने मसनवियों के अनुरूप इस विशेष कथा को साधना का आधार-मात्र बनाया है। लोक-कथा को लेकर उसके लौकिक प्रेम-पक्ष पर अलौकिक भावनाओं का आरोप करने की प्रवृत्ति प्रारंभ से ही सूफ़ी मसनवियों में पाई जाती है और जायसी मूल रूप से इसी परंपरा से प्रभावित थे। पद्मावत की ऐतिहासिक घटना उसके उत्तरार्द्ध में वर्णित है। अलाउद्दीन किस प्रकार पद्मावत पर मुग्ध हुआ, कैसे उसने चित्तौड़ पर आक्रमण किया और अंत में क्षार उसके हाथ लगी, इस सब कथा का संबंध १३०३ ई० के चित्तौड़ के आक्रमण से है। कुछ ही दिनों बाद पद्मिनी की कथा सारे देश में प्रसिद्ध हो गई। लोक-कथा के रूप में व्यापक रूप से उसका प्रचार हुआ और साहित्य में भी उसे आधार बनाया गया। संस्कृत और हिंदी दोनों में पद्मावती पर काव्य लिखे गये हैं, यह कथा की लोकप्रियता का प्रमाण है।

जायसी के पद्मावत की कहानी खंडों में बँटी हुई है। कई खंड कहानी की दृष्टि से किसी तरह महत्वपूर्ण नहीं हैं। ये हैं

स्तुति-खंड ( १ ), सिंहलद्वीप-वर्णन-खंड ( २ ), नखशिख-खंड (१०); षट्ऋतु-वर्णन-खंड (२६), स्त्री-भेद-वर्णन-खंड (४७), बादशाह-भोज-खंड ( ४५ )। इस प्रकार ६ खंडों का अध्ययन हम कथावस्तु से अलग भी कर सकते हैं। शेष ५१ खंडों में कथा का विस्तार मिलता है।

कथा इस प्रकार है—

आरंभ में कवि सिंहलद्वीप का वर्णन करता है। गंधर्वसेन सिंहलद्वीप का राजा था। चम्पावती रानी। दोनों के एक संतान हुई। पद्मावती नाम रखा गया। यह अत्यंत सुन्दर थी। पढ़ने में दक्ष इतनी थी कि पाँच वर्ष की आयु में ही बहुत कुछ पढ़ गई। जब वह ग्यारह वर्ष की हुई तो सात खंड के एक महल में अलग रहने लगी। कुछ सखियाँ साथ रहीं। हीरामन नाम का एक तोता था। वह देश-विदेश घूमा था और बड़ा पंडित था। पद्मावती उसे बड़ा प्यार करती थी।

बहुत वयस्क हो जाने पर भी जब वैभव के गर्वीले राजा ने पद्मावती का ब्याह नहीं किया, तो वह चिंतित रहने लगी। एक दिन हीरामन तोते से उसने अपने मन की व्यथा कही। उसने कहा—अब मैं तुम्हारे लिए वर खोज दूँगा। मुझे मुक्त कर दो। जब तक मैं नहीं लौटूँ तब तक धैर्य धरो। कोई दुर्जन इन बातों को सुन रहा था। उसने राजा को सूचना दी, राजा ने तोते को मारने की आज्ञा दी, परंतु बधिकों के आने से पहले ही पद्मावती ने उसे छिपा दिया था। जब राजा के बधिक चले गये, तो हीरामन बाहर आया। उसने जाने का आग्रह किया।

जब देश का स्वामी ही नाराज है, तो प्राण किस प्रकार बचेंगे। विवश होने पर भी पद्मावती ने आज्ञा नहीं दी (जन्म खंड)। किसी पूर्णिमा में पद्मावती सखियों के साथ मानसरोवर में स्नान करने गई। वहाँ सखियों ने खूब जलक्रीड़ा की। फिर सब भूला भूलीं। जलक्रीड़ा के समय एक सखी रत्नहार खो बैठी और विलाप करने लगी। परंतु कुछ देर बाद हार पानी में उतराने लगा और सब सखियाँ प्रसन्न-प्रसन्न घर लौटीं (मानसरोवर खंड)। जब पद्मावती सहेलियों के साथ जल-क्रीड़ा में मग्न थी, हीरामन पिंजड़ा तोड़ कर उड़ गया। वह जंगल में स्वतंत्र पक्षियों के साथ रहने लगा। एक दिन एक बहेलिये ने उसे पकड़ लिया और झाबे में रख कर ले चला (सुआ-खंड)। यह हुई सिंहल की कथा।

अब चित्तौड़ की ओर।

चित्तौड़ में चित्रसेन राजा राज करता था। उसके रत्नसेन नाम का एक पुत्र था। ज्योतिषियों ने बताया था कि वह पद्मिनी से विवाह करेगा, सिंहलद्वीप जायेगा (रत्नसेन जन्म-खंड) राजा चित्रसेन की मृत्यु पर रत्नसेन चित्तौड़ के राजसिंहासन पर बैठा। एक दिन चितौड़ का एक बनिया व्यापार के लिए सिंहल पहुँचा। वहाँ उसने अनेक विचित्र वस्तुएँ खरीदीं। उनमें व्याध के हाथों खरीदा हीरामन भी था। इन्हें वह चित्तौड़ लाया। इन विचित्र र पास उपस्थित हुआ।

स पहुँच

। (वनिजारा-खंड) रत्नसेन की रानी नागमती ने एक
। अपने रूप का गर्व करते हुए हीरामन से पूछा—'संसार में
से सुंदर स्त्री कौन है?' तोते ने उसे सिंहलद्वीप की
कन्या पद्मावती की बात बताई। इसे सुनकर नागमती को
आशंका हुई कि कहीं तोता रत्नसेन को भी यह बात न बता
और उसे प्रिय वियोग का दुःख उठाना पड़े। उसने तोते को
धाय के सुपुर्द किया ताकि उसे मार डाले। परंतु धाय जानती
कि इस तोते से राजा का प्रेम है। उसने तोते को छिपा
ा। रात को जब राजा आया और उसने तोते के संबंध में
तो नागमती ने बताया कि उसने इस अपराध पर उसे
दंड दिया है। राजा विलाप करने लगा। उसके क्रोध को
कर धाय ने सच्ची बात बता दी और तोता रानी को लाकर
या। रानी ने उसे राजा को दे दिया (नागमती-सुआ-
ाद)।

तोते ने राजा को सिंहलदेश की राजकुमारी पद्मावती के
र्य सौन्दर्य की बात सुनाई। राजा ने ज्यों ही पद्मावती का
सुना, उसके मन में पूर्वराग का संचार हो गया। उसने
ा से पद्मावती का नखशिख पूछा (राजा-सुआ-संवाद-खंड)।
ले खंड में पद्मावती के नखशिख का वर्णन है। इस नख-
ा को सुन कर राजा को मूर्च्छा आ गई और वह चेतना-
हो गया। जब वह जागा तो उसकी 'त्राहि-त्राहि' से सारे
वी-परिजन दुःखित हो उठे। किसी की समझ में नहीं
ा था कि क्या किया जाय। राजा रो रहा था और हीरा-

मन भाँति-भाँति से उसे समझा रहा था। हीरामन ने कहा—राजा ! सिंहल का मार्ग कठिन है। वहाँ भोगी नहीं जा सकता, तुम तो भोगी हो, जोगी-सन्यासी ही मार्ग पा सकते हैं। यह सुनते ही राजा में नये उत्साह का संचार हो गया और वह सिंहल-यात्रा के लिए तत्पर हो गया (प्रेमखंड)। राजा राज्य छोड़ कर जोगी हो गया। जोगियों के चिन्ह मेखला, सिंधी, चक्र इत्यादि उसने धारण कर लिये। ज्योतिषियों की अवहेलना करके भी वह यात्रा को चल पड़ा। सारा चित्तौड़ विरह में उमड़ पड़ा। माँ ने अनेक प्रकार से विनती की, परन्तु राजा नहीं माना। नागमती के दुःख का कहना ही क्या ! वह भी सीता की तरह साथ जाना चाहती थी, परन्तु रत्नसेन ने उसे पथ की कठिनाइयाँ बताई और साथ ले चलना स्वीकार नहीं किया (जोगी-खंड)।

राजा के साथ सोलह सौ कुँवर थे। आगे-आगे हीरामन तोता। लगभग एक महीने चलकर वे लोग समुद्र के किनारे पहुँचे। वहाँ के राजा गजपति ने भेंट की और राजा को समझाना चाहा, परन्तु राजा माना नहीं। इस पर राजा गजपति ने बोहितों (जहाजों) का इन्तज़ाम कर दिया (राजा-गजपति-संवाद-खंड)। जब वे जहाज़ चले तो सारा समुद्र पट गया और वे अत्यन्त तीव्रता से सिंहल की ओर बढ़ने लगे (बोहित-खंड)। मार्ग में इन लोगों को सात समुद्र पार करने पड़े। अन्त में वे मानसर के किनारे सिंहल द्वीप मे लगे (सात-समुद्र-खंड)। सिंहलद्वीप पहुँच कर राजा को तोते ने सिंहलगढ़



दिखाया। 'यहाँ पद्मावति रहती है, परन्तु उसके पास जाना संभव नहीं है।' उसने इंगित द्वारा दूर पर स्थित सुमेरु पर्वत को दिखाते हुए कहा—'इस पर्वत पर महादेव का मंडप है। माघ मास की श्री पंचमी को वहाँ पर महादेव की पूजा करने के लिए पद्मावती आयेगी। वहीं तुम उसके दर्शन पा सकोगे।' राजा ने इसे स्वीकार किया और हीरामन पद्मावती के पास चला गया (सिंहलद्वीप-खण्ड)। उधर राजा वियोग में पागल तीस हज़ार चेलों के साथ महादेव के मंडप में रहने लगा और पद्मावती के लिए विरह की साधना उसका जीवन-तप बन गई (मंडप-गमन-खंड)।

राजा के योग का प्रभाव अलक्षित रूप से पद्मावती पर भी हुआ और वह अपनी धाय से अपनी वियोग-कथा की बात कहने लगी। रात उससे काटे नहीं कटती (पद्मावती-वियोग खण्ड)। हीरामन पहुँचा। पद्मावती जैसे जी गई। उसने उसे गले से लगा लिया। हीरामन ने सारी कथा सुनाई। इस कथा को सुनकर रानी के मन में अभिमान का संचार हुआ। परन्तु जब हीरामन ने राजा की कृशता की बात कही, तब रानी के मन में दया उत्पन्न हुई। उसने हीरामन से कहा—'यह जोगी मर गया तो हत्या मुझे लगेगी। अब मैं वसंत पूजा के बहाने से दर्शन दूँगी।' यह सुन कर हीरामन प्रसन्न-प्रसन्न राजा (जोगी) रत्नसेन के पास चला गया। (पद्मावती-सुआ-खण्ड)।

वसंत की श्रीपंचमी को पद्मावती महादेव के मंदिर में आई। पूजा करने के बाद उसने इष्टदेव से मन-चाहे वर की

इच्छा प्रगट की। इस समय एक सखी हँस कर बोली—रानी, पूर्व द्वार पर कुछ जोगी आये हैं। उनमें से एक तो राजकुमार जैसा लगता है। पद्मावती उसे देखने गई। उसे देखते ही राजा बेहोश हो गया। पद्मावती ने उसके शरीर पर चंदन लगाया। क्षण भर राजा जागा, परन्तु फिर ठंडक पाकर गहरी नींद सो गया। तब पद्मावती ने चंदन से उसके हृदय पर यह अंकित कर दिया—'जोगी, तूने भीख लेना नहीं सीखा है। जब घड़ी आई, तब तू सो गया। तू अभागा है।' पद्मावती लौट कर सोई तो स्वप्न में उसने हनुमान् द्वारा लंका लूटने वाला दृश्य देखा। सांकेतिक रूप से उसने प्रियमिलन की बात पूर्व ही जान ली। सखियों ने भी इस स्वप्न का यही अर्थ लगाया कि उसे मनोवांछित वर प्राप्त होने वाला है ( वसंत-खंड )।

पद्मावती चली गई तो रत्नसेन जागा। वह घोर विलाप करने लगा। अंत में उसने चिता पर जल जाने का निश्चय किया (रत्नसेन-सती खंड)। रत्नसेन चिता सजा रहा था कि महादेव और पार्वती आ पहुँचे। राजा ने कारण पूछने पर उन्हें सारी कथा बताई। इस पर पार्वती अप्सरा के समान रूप धारण कर बोली—'मुझे इंद्र ने भेजा है। मैं अप्सरा हूँ। पद्मावती मुझ जैसी सुन्दरी तो नहीं होगी। तुम मुझे ग्रहण करो।' रत्नसेन ने कहा—'मेरी आँखों के आगे तो पद्मावती है। मैं तो उसी से प्रेम करता हूँ।' वह भयंकर रूप से रोने लगा। अंत में महादेवजी ने अपना वास्तविक रूप प्रगट किया और उसे गढ़ जीतने का उपदेश दिया और मार्ग भी बताया (पार्वती

महेश-खंड)। यह सिद्धि-गुटका था। इसे पाकर राजा अकेला ही महल में घुस पड़ा। उसने नौकरों से यह कहला दिया कि मैं पद्मावती का भिखारी हूँ। उसे लिये बिना नहीं जाऊँगा। यह संदेश भेज कर राजा के उत्तर की प्रतीक्षा करने लगा। उसने हीरामन के हाथ एक पत्र पद्मावती के पास भेजा। पद्मावती का उत्तर आया। राजा प्रसन्नता से भर गया (राजा-गढ़-छेका-खंड)।

मंत्रियों से सलाह लेकर राजा गंधर्वसेन ने रत्नसेन को बंदी बना लिया। इस समाचार को पाकर पद्मिनी बहुत दुखी हुई। हीरामन ने जब उसे आवाज़ दी तब वह होश में आई (गंधर्वसेन-मंत्री-खंड)। बंदी रत्नसेन को सूली की सज़ा मिली। बात यह हुई कि उसने अपना अपराध स्वीकार कर लिया और उसकी विरह-वेदना से आकर्पित हो महादेव-पार्वती को भी वहाँ आना पड़ा। महादेवजी ने राजा को रत्नसेन का यथार्थ परिचय दिया। हीरामन ने भी साक्षी दी। विवाह का निश्चय हुआ और रत्नसेन का तिलक हो गया। ठीक लग्न पर बरसात सज कर चली। बरात आती देख भावावेश में पद्मावती मूर्च्छित हो गई। सखियों द्वारा होश में आई हुई पद्मावती महल के सातवें खण्ड पर पहुँचाई गई। वहीं सुहागरात का आयोजन था (रत्नसेन-सूली-खण्ड)। इस सातवें खण्ड पर पद्मावती और रत्नसेन की पहली भेंट हुई। पहले तो पद्मावती को बड़ा संकोच हुआ, परन्तु फिर संकोच दूर हो गया और दोनों सुखपूर्वक क्रीड़ा करने लगे

(पद्मावती-रत्नसेन-खण्ड)। दूसरे दिन सोलह हज़ार साथियों का विवाह सिंहल की सुन्दर 'पद्मिनी' स्त्रियों से हो गया। ( रत्नसेन-साथी-खण्ड )। छहों ऋतुएँ दम्पति ने बड़े सुख से बिताई ( षट्ऋतु-वर्णन-खण्ड )। यह हुई सिंहल की कथा।

अब कवि चित्तौड़ में वियोगिनी नागमती के पास आता है। नागमती के वियोग और उसके संदेश को कवि ने दो खंडों में कहा है। यह दो 'पद्मावत' के तीस-इकतीस खंड साहित्य की दृष्टि से बड़े महत्त्वपूर्ण हैं। नागमती का संदेश लेकर पत्ती सिंहल पहुँचा। सिंहल में पहुँचते ही आग लग गई। रत्नसेन वन में आखेट के लिए आया था। वह एक पेड़ के नीचे बैठा हुआ था। उसने सुना—ऊपर बैठे पत्ती किसी नवागंतुक से बातें कर रहे हैं। इस पत्ती ने अपना परिचय दिया और नागमती के वियोग की कथा सब को सुनाई। राजा नीचे बैठा हुआ सब सुन रहा था। उसने पत्ती से सारी बात फिर पूछी। पत्ती कहानी सुना कर उड़ कर चला गया, रत्नसेन चिल्लाता रहा, परंतु वह लौटा नहीं। रत्नसेन लौट कर उदास रहने लगा। चित्तौड़ की याद उसे सताने लगी। महाराज रत्नसेन की इस उदासी की बात सिंहलपति गंधर्वसेन को भी मिली ( नागमती-संदेश-खंड )। रत्नसेन ने विदा चाही। अंत में शुभ मुहूर्त में वह बहुत धनधान्य के साथ पद्मावती को लेकर चला ( रतनसेन-विदाई-खण्ड )।

परंतु इस यात्रा में भी अनेक बाधाएँ आईं। जहाज़ अपना भूल गया। वहाँ एक मछुवे के भेस में कोई राक्षस नाव पर

शिकार कर रहा था। राजा ने उससे राह पूछी। परंतु वह उसे अतल जल में ले गया और वहाँ जहाज़ डूब गया ( देश-यात्रा-खंड )। राजा और पद्मावती अलग-अलग हो गये। बहते-बहते पद्मावती समुद्र तट पर लगी। वहाँ समुद्र की पुत्री लक्ष्मी खेल रही थी। लक्ष्मी ने उसे अपने पिता-गृह में ही रखा। परंतु जब रत्नसेन वहाँ आ लगा तो लक्ष्मी ने अपने को पद्मावती बता कर उसे छलना चाहा। परंतु रत्नसेन ने पहचान लिया। तब लक्ष्मी उसे पद्मावती के पास ले गई। प्रेमी-प्रेमी मिले। उन्होंने चित्तौड़गढ़ की ओर प्रस्थान किया। (लक्ष्मी-समुद्र-खंड)।

चित्तौड़ में घर घर उत्सव हुए। नागमती भी बड़ी प्रसन्न। परंतु बाद में वह पद्मावती के प्रति ईर्ष्या से जलने लगी ( चित्तौड़-आगमन-खंड )। एक दिन दोनों रानियों में काफ़ी संघर्ष हुआ और रत्नसेन को बीच में पड़कर उन्हें संतुष्ट करना पड़ा ( नागमती-पद्मिनी-विवाद-खण्ड ) अंत में नागमती के नागसेन और पद्मावती के पद्मसेन नाम के पुत्र जनमे (रत्नसेन-संतति-खंड)।

यहाँ तक पूर्वार्द्ध की कथा चलती है। इसके बाद उत्तरार्द्ध की कथा चलती है जिसका आधार इतिहास है।

चित्तौड़ के कारबार में राघवचेतन नाम का एक बड़ा पंडित था जिसे यक्षिणी सिद्ध थी। एक दिन किसी बात पर वाद-विवाद हो गया और राजा रत्नसेन ने उसे देश-निकाले की आज्ञा दी। पद्मावती ने सुना तो उसे अच्छा नहीं लगा। पांडित्य और ज्योतिष के लिए पंडित राघवचेतन की बड़ी प्रतिष्ठा थी और

उसके वाहर जाने से उसकी ओर देखा और मुस्करा कर एक कंगन उतार कर उसकी ओर फेंका। राघवचेतन पद्मावती को देखकर मूर्च्छित हो गया और सखियाँ उसे होश में लाईं ( राघवचेतन-देशनिकाला-खंड )। राघवचेतन दिल्ली गया। उसने अलाउद्दीन से पद्मावती के सौन्दर्य की चर्चा की। वादशाह अपनी चेतना खो वैठा। जब स्वस्थ हुआ तो उसने राघव-चेतन को एक पत्र देकर चित्तौड़ भेजा। पत्र में पद्मावती को दिल्ली भेजने को कहा था ( राघवचेतन-दिल्ली-गमन-खंड, संगी-भेद-वर्णन-खंड, पद्मावती-रूप-चर्चा-खंड)। जब रत्नसेन ने यह पत्र पढ़ा तो उसे अपार क्रोध आया। उसने दूत को लौटा दिया। अलाउद्दीन युद्ध की तैयारी करके चित्तौड़ की ओर वढ़ा ( वादशाह-चढ़ाई-खंड )। कई वर्षों तक युद्ध चलता है। तभी दिल्ली पर हमले के समाचार आये और वह संधि करके दिल्ली लौट गया ( युद्धखंड )। अलाउद्दीन ने रत्नसेन के पास दूत भेज कर वह पाँच रत्न माँगे जो समुद्र ने उसे दिये थे। चंदेरी का राज्य उसने चित्तौड़ को दिया। इस प्रकार उभय पक्षों में संधि हो गई ( मेल-खंड )। दुर्ग में वादशाह की दावत हुई। उसी दिन शतरंज खेलते वक्त दर्पण में वादशाह ने पद्मावती की प्रतिच्छवि देखी और उसकी वासना फिर जाग उठी। वह चेतनाहीन हो गया ( वादशाह-भोजखंड, चित्तौड़गढ़-वर्णन-खंड )। जब रत्नसेन वादशाह को पहुँचाने दुर्ग के वाहर गया तो उसके आदमियों ने छल से उसे वंदी वना लिया ( रतनसेन-वंधन-खंड )।

अलोकोपयोगी उच्छृङ्खलता का जो खंडन साखी-शब्दी-दोहाकारों की निन्दा करके किया है, रामचरितमानस में मर्यादावाद की जैसी सुन्दर पुष्टि शिष्य की गुरु की अवहेलना को दण्डित करने की है, रामराज्य का वर्णन करके जो उदात्त आदर्श रक्खा है उनमें और ऐसे ही अनेक प्रसंगों में गोस्वामी जी की मनुष्य-समाज के प्रति हितकामना स्पष्टतः झलकती देखी जाती है। उनके अमर काव्य में मानवता के चिरन्तन आदर्श भरे पड़े हैं।

यह सब होते हुए भी तुलसीदास ने जो कुछ लिखा है स्वांतःसुखाय लिखा है। उपदेश देने की अभिलाषा से नहीं। कवित्व-प्रदर्शन की कामना से जो कविता की जाती है, उसमें आत्मा की प्रेरणा न होने के कारण स्थायित्व नहीं होता। कला का जो उत्कर्ष हृदय से सीधी निकली हुई रचनाओं से होता है वह अन्यत्र मिलना असंभव है। गोस्वामी जी की यह विशेषता उन्हें हिन्दी कविता के शीर्षासन पर ला रखती है। एक ओर तो वे काव्य-चमत्कार का प्रदर्शन करने वाले केशव आदि से सहज में ही ऊपर आ जाते हैं और दूसरी ओर उपदेशों का सहारा लेने वाले कबीर आदि भी उनके सामने नहीं ठहर पाते। कवित्व की दृष्टि से जायसी का क्षेत्र तुलसीदास की अपेक्षा अधिक संकुचित है और सूरदास के उद्गार सत्य और सबल होते हुए भी उतने व्यापक नहीं हैं। इस प्रकार केवल कविता की दृष्टि से ही तुलसी हिन्दी के अद्वितीय कवि ठहरते हैं। इसके साथ ही जब हम भाषा पर उनके अधिकार

कुछ संदिग्ध हैं। साधारणतः ये ही ग्रन्थ गोस्वामी जी रचित निर्विवाद माने जाते हैं। बाबा वेणीमाधवदास ने गोस्वामी जी की 'रामसतसई' का भी उल्लेख किया है। कुछ लोगों का कहना है कि इसकी रचना गोस्वामी जी की अन्य कृतियों के समान नहीं है, क्योंकि इसमें अनेक दोहे क्लिष्ट और पहेली आदि के रूप में आये हैं जो चमत्कारवादी कवियों को ही प्रिय होते हैं, गोस्वामी जी जैसे कलामर्मज्ञों को नहीं। फिर भी वेणीमाधवदास का साक्ष्य एक दम अप्रामाणिक नहीं माना जा सकता।

कहा जाता है—गोस्वामी जी ने नर-काव्य नहीं किया। केवल एक स्थान पर अपने काशीवासी मित्र टोडर की प्रशंसा में दो चार दोहे कहे हैं, अन्यत्र सर्वत्र अपने उपास्य देव राम की ही महिमा गाई है और राम की कृपा से गौरवान्वित व्यक्तियों का रामकथा के प्रसंग में नाम लिया है। "कीन्हें प्राकृत जनगुनगाना, सिर धुनि गिरा लाग पछताना" का पद इस तथ्य की ओर संकेत करता है। यद्यपि गोस्वामी जी ने किसी विशेष मनुष्य की प्रशंसा नहीं की है और अधिकतर अपनी वाणी का उपयोग रामगुण-कीर्तन में ही किया है, पर रामचरित के भीतर मानवता के जो उदात्त आदर्श कूट निकले हैं वे मनुष्य-मात्र के लिए कल्याणकर हैं। यही नहीं, रामचरित्र के बाहर भी उन्होंने मानव-समाज के लिए हितकर पथ का निर्देश किया है। उदाहरणार्थ दोहावली में, उन्होंने सच्चे प्रेम की जो पराकाष्ठा चातक और घन के प्रेम में दिखलाई है,

अलोकोपयोगी उच्छृङ्खलता का जो खंडन साखी-शब्दी-दोहाकारों की निन्दा करके किया है, रामचरितमानस में मर्यादावाद की जैसी सुन्दर पुष्टि शिष्य की गुरु की अवहेलना को दण्डित करने की है, रामराज्य का वर्णन करके जो उदात्त आदर्श रक्खा है उनमें और ऐसे ही अनेक प्रसंगों में गोस्वामी जी की मनुष्य-समाज के प्रति हितकामना स्पष्टतः झलकती देखी जाती है। उनके अमर काव्य में मानवता के चिरन्तन आदर्श भरे पड़े हैं।

यह सब होते हुए भी तुलसीदास ने जो कुछ लिखा है स्वांतःसुखाय लिखा है। उपदेश देने की अभिलाषा से नहीं। कवित्व-प्रदर्शन की कामना से जो कविता की जाती है, उसमें आत्मा की प्रेरणा न होने के कारण स्थायित्व नहीं होता। कला का जो उत्कर्ष हृदय से सीधी निकली हुई रचनाओं से होता है वह अन्यत्र मिलना असंभव है। गोस्वामी जी की यह विशेषता उन्हें हिन्दी कविता के शीर्षासन पर ला रखती है। एक ओर तो वे काव्य-चमत्कार का प्रदर्शन करने वाले केशव आदि से सहज में ही ऊपर आ जाते हैं और दूसरी ओर उपदेशों का सहारा लेने वाले कबीर आदि भी उनके सामने नहीं ठहर पाते। कवित्व की दृष्टि से जायसी का क्षेत्र तुलसीदास की अपेक्षा अधिक संकुचित है और सूरदास के उद्गार सत्य और सबल होते हुए भी उतने व्यापक नहीं हैं। इस प्रकार केवल कविता की दृष्टि से ही तुलसी हिन्दी के अद्वितीय कवि ठहरते हैं। इसके साथ ही जब हम भाषा पर उनके अधिकार

तथा जनता पर उनके उपकार की तुलना अन्य कवियों से करते हैं तब गोस्वामी जी की अनुपम महत्ता का साक्षात्कार स्पष्ट रीति से हो जाता है।

गोस्वामी जी की रचनाओं का महत्त्व उनमें व्यंजित भावों की विशदता और व्यापकता से ही नहीं, उनकी मौलिक उद्भावनाओं तथा चमत्कारिक वर्णनों से भी है। यद्यपि रामायण की कथा उन्हें वाल्मीकि से बनी-बनाई मिल गई थी, परन्तु उसमें भी गोस्वामी जी ने यथोचित परिवर्तन किये हैं। हनुमान की सीता की खोज में लंका जाने की कथा तो वाल्मीकि रामायण में भी है परन्तु सीता जी की शोक-विह्वल अवस्था में उनका अशोक के ऊपर से अँगूठी गिराना और सीता का उसे अंगार समझकर उठा लेना गोस्वामी जी की उद्भावना है। ऐसे ही अन्यत्र भी अन्य अन्य चमत्कारपूर्ण परिवर्तन हैं। गोस्वामी जी के सूक्ष्म मनोवैज्ञानिक विश्लेषण की अद्भुत क्षमता रामचरितमानस की मंथरा में देख पड़ती है। भरत का आदर्श चरित्र खड़ा करने और कैकेयी की आत्मग्लानि दिखलाने में गोस्वामी जी को स्वतंत्र पथ का अनुसरण करना पड़ा है। सुग्रीव और विभीषण के चरित्रों से जितनी सहानुभूति इनमें है उतनी वाल्मीकि की नहीं। प्रकृति के सत्य रूपों का चित्र खड़ा करने की क्षमता हिन्दी के कवियों में बहुत कम है, परन्तु गोस्वामी जी ने चित्रकूट-वर्णन में संस्कृत कवियों से टक्कर ली है। इतना ही नहीं भावों के अनुरूप भाषा लिखने तथा प्रसंग के अनुरूप निर्वाह और चरित्र-चित्रण का निरन्तर

ध्यान रखने में वे अपनी समता नहीं रखते। इस प्रकार हम देखते हैं कि वाल्मीकि-रामायण के आधार पर जो ग्रन्थ अन्य प्रांतीय भाषाओं में लिखे गये, उनमें और गोस्वामी जी की रचनाओं में महान् अन्तर है। उत्कट रामभक्ति के कारण उनके रामचरितमानस में उच्च सदाचार का जो एक प्रवाह-सा बहा है वह तो वाल्मीकि-रामायण से अधिक गम्भीर और पूत है।

जायसी संस्कृतज्ञ नहीं थे, अतः उनकी भाषा ग्रामीण अवधी थी, उसमें साहित्यिकता की छाप नहीं थी। परन्तु गोस्वामीजी संस्कृतज्ञ और शास्त्रज्ञ थे। अतः कुछ स्थानों पर ठेठ अवधी का प्रयोग करते हुए भी अधिकांश स्थानों में संस्कृत-मिश्रित अवधी का प्रयोग किया है। इससे उनके रामचरितमानस में प्रसंगानुसार उपर्युक्त दोनों प्रकार की भाषाओं का माधुर्य दिखाई देता है। यह तो हुई उनके रामचरितमानस की बात। उनकी विनयपत्रिका, गीतावली और कवितावली आदि में व्रजभाषा व्यवहृत हुई है। शौरसेनी अपभ्रंश की उत्तराधिकारिणी यह व्रजभाषा विकसित होकर गोस्वामीजी के समय तक पूर्णतया साहित्य की भाषा बन चुकी थी। क्योंकि सूरदास आदि भक्त-कवियों की विस्तृत रचनाएँ इसमें हो रही थीं। गोस्वामीजी ने व्रजभाषा में भी अपनी संस्कृत-पदावली का संमिश्रण किया और उसे उपर्युक्त प्रौढ़ता प्रदान की। इस प्रकार यह स्पष्ट है कि जहाँ एक ओर तो जायसी और सूर का भाषा-ज्ञान क्रमशः अवधी और व्रजभाषा तक ही परिमित है, वहाँ गोस्वामीजी का इन दोनों भाषाओं पर समान अधिकार है,

और उन दोनों में संस्कृत के समावेश से नवीन चमत्कार उत्पन्न कर देने की क्षमता तो अकेले उन्हीं में है।

गोस्वामी तुलसीदास के विभिन्न ग्रन्थों में जिस प्रकार भाषा-भेद है, उसी प्रकार छन्द-भेद भी है। रामचरितमानस में उन्होंने जायसी की तरह दोहे-चौपाइयों का क्रम रक्खा है। परन्तु साथ ही हरिगीतिका आदि लम्बे तथा सोरठा आदि छोटे छन्दों का भी बीच-बीच में व्यवहार कर उन्होंने छन्द-परिवर्तन की ओर ध्यान रक्खा है। रामचरितमानस के लंकाकांड में जो युद्ध-वर्णन है उसमें चन्द आदि वीर कवियों के छन्द भी लाये गये हैं। कवितावली में सवैया और कवित्त छन्दों में कथा कही गई है, जो भाटों की परम्परा के अनुसार है। कवितावली में राजा राम की राजश्री का जो विशद वर्णन है उसके अनुकूल कवित्त छन्द का व्यवहार उचित ही हुआ है। विनय-पत्रिका तथा गीतावली आदि में ब्रजभाषा के सगुणोपासक सन्त महात्माओं के गीतों की प्रणाली स्वीकृत की गई है। गीत-काव्य का सृजन पाश्चात्य देशों में संगीत-शास्त्र के अनुसार हुआ है। वहाँ भी लीरिक कविता आरम्भ में वीणा के साथ गाई जाती थी। ठीक उसी प्रकार हिन्दी के गीत-काव्यों में भी संगीत के राग-रागिनियों को ग्रहण किया गया है। गीतावली, बरवै रामायण आदि में तुलसीदास जी ने छोटे छन्दों में गीति आदि के प्रयोग किये हैं। अथवा अलंकारों की सहायता से सरस रचना में आकर्षकता दी है। सारांश यह कि गोस्वामी जी ने अनेक शैलियों में अपने ग्रन्थों की रचना

की है और आवश्यकतानुसार उनमें विविध छन्दों का प्रयोग किया है। इस कार्य में गोस्वामीजी की सफलता विस्मय-कारिणी है। हिन्दी की जो व्यापक क्षमता और जो प्रचुर अभिव्यंजन-शक्ति गोस्वामीजी की रचनाओं में देख पड़ती है वह अभूतपूर्व है। उनकी रचनाओं से हिन्दी में पूर्ण प्रौढ़ता की प्रतिष्ठा हुई।

तुलसीदास के महत्त्व का ठीक ठीक अनुमान करने के लिए उनकी कृतियों की तीन प्रधान दृष्टियों से परीक्षा करनी पड़ेगी। भाषा की दृष्टि से, साहित्योत्कर्ष की दृष्टि से और संस्कृत के ग्रहण और व्यंजना की दृष्टि से। इन तीनों दृष्टियों से उन पर विचार करने का प्रयत्न ऊपर किया गया है जिसके परिणाम-स्वरूप हम उपसंहार में कुछ बातों का स्पष्टतः उल्लेख कर सकते हैं। उदाहरणार्थ हम यह कह सकते हैं कि गोस्वामी जी का ब्रज और अवधी दोनों भाषाओं पर समान अधिकार था, और दोनों में ही संस्कृत की छटा उनकी कृतियों से दर्शनीय हुई है। छन्दों और अलंकारों का समावेश भी पूरी सफलता के साथ किया गया है। साहित्यिक दृष्टि से रामचरितमानस के जोड़ का दूसरा ग्रन्थ हिन्दी में नहीं देख पड़ता। क्या प्रबन्ध-कल्पना, क्या सम्बन्ध-निर्वाह, क्या वस्तु एवं भावव्यंजना, सभी उच्च कोटि की हुई हैं। पात्रों के चरित्र-चित्रण में सूक्ष्म मनोवैज्ञानिक दृष्टि का परिचय मिलता है और प्रकृति-वर्णन में हिन्दी के कवि उनकी बराबरी नहीं कर सकते। अन्तिम प्रश्न संस्कृति का है।

गोस्वामी जी ने देश के परम्परागत विचारों और आदर्शों

को बहुत अध्ययन करके ग्रहण किया है और बड़ी सावधानी से उनकी रक्षा की है। उनके ग्रन्थ आज जो देश की इतनी असंख्य जनता के लिए धर्म-ग्रन्थ का काम दे रहे हैं, उसका कारण यही है। गोस्वामी जी हिन्दू-जाति, हिन्दू-धर्म और हिन्दू-संस्कृति को अक्षुण्ण रखनेवाले हमारे प्रतिनिधि-कवि हैं। उनकी यशः-प्रशस्ति अमिट अक्षरों में प्रत्येक हिन्दी-भाषा-भाषी के हृदय-पटल पर अनन्त काल तक अङ्कित रहेगी, इसमें कुछ भी सन्देह नहीं है। यह एक साधारण नियम है कि साहित्य के विकास की परम्परा क्रमबद्ध होती है। इसमें कार्यकारण का सम्बन्ध प्रायः ढूँढ़ा और पाया जाता है। एक कालविशेष के कवियों को यदि हम फलस्वरूप मान लें, तो उनके उत्तरवर्ती ग्रन्थकारों को फूलस्वरूप मानना पड़ेगा। फिर ये फूलस्वरूप ग्रन्थकार समय पाकर अपने पूर्ववर्ती ग्रन्थकारों के फलस्वरूप और उत्तरवर्ती ग्रन्थकारों के फूलस्वरूप होंगे! इस प्रकार यह क्रम सर्वथा चला जायगा और समस्त साहित्य एक लड़ी के समान होगा जिसकी भिन्न-भिन्न कड़ियाँ उस साहित्य के काव्यकार होंगे। इस सिद्धांत को सामने रखकर यदि हम तुलसीदास जी के सम्बन्ध में विचार करते हैं, तो हमें पूर्ववर्ती काव्यकारों की कृतियों का क्रमशः विकसित रूप तो तुलसीदासजी में देख पड़ता है, पर उनके पश्चात् यह विकास आगे बढ़ता हुआ नहीं जान पड़ता। ऐसा भास होने लगता है कि तुलसीदास जी में हिन्दी-साहित्य का पूर्ण विकास सम्पन्न हो गया और उनके अनन्तर फिर क्रमोन्नत विकास की परम्परा बन्द हो गई तथा उसकी प्रगति ह्रास की

ओर उन्मुख हुई। सच बात तो यह है कि गोस्वामी तुलसीदास में हिन्दी-कविता की सर्वतोमुखी उन्नति हुई, वह उनकी कृतियों में चरम सीमा तक पहुँच गई। उसके आगे फिर कुछ करने को नहीं रह गया। इस में गोस्वामीजी की उत्कृष्ट योग्यता और प्रतिभा दिखाई पड़ती है। गोस्वामीजी के पीछे उनकी नक़ल करनेवाले तो बहुत हुए, पर ऐसा एक भी न हुआ कि जो उनसे बढ़कर हो या कम से कम उनकी समकक्षता कर सकता हो। हिन्दी-कविता के कीर्ति-मन्दिर में गोस्वामीजी का स्थान सबसे ऊँचा और सबसे विशिष्ट है। उस स्थान के बराबर का स्थान पाने का कोई अधिकारी अब तक उत्पन्न नहीं हुआ है। इस अवस्था में हमको गोस्वामी जी को हिन्दी-कवियों की रत्नमाला का सुमेरु मानकर ही पूर्वकथित साहित्य-विकास के सिद्धान्त की समीक्षा करनी पड़ेगी।

---

# 'मानस' की धर्म-भूमि

## रामचन्द्र शुक्ल

धर्म की रसात्मक अनुभूति का नाम भक्ति है। धर्म है—ब्रह्म के सत्स्वरूप की व्यक्त प्रवृत्ति, जिसकी असीमता का आभास अखिल-विश्व-स्थिति में मिलता है। इस प्रवृत्ति का साक्षात्कार परिवार और समाज ऐसे छोटे क्षेत्रों से लेकर समस्त भूमण्डल और अखिल विश्व तक के बीच किया जा सकता है। परिवार और समाज की रक्षा में, लोक के परिचालन में और समष्टिरूप में, अखिल विश्व की शाश्वत स्थिति में सत् की इसी प्रवृत्ति के दर्शन होते हैं। ध्यान देने की बात यह है कि सत्स्वरूप की इस प्रवृत्ति का साक्षात्कार जितने ही विस्तृत क्षेत्र के बीच हम करते हैं भगवत्स्वरूप की ओर उतनी ही बढ़ी हुई भावना हमें प्राप्त होती है। कुल-विशेष के भीतर ही जो इस प्रवृत्ति का अनुभव करेंगे उनकी भावना कुल-नायक या कुलदेवता तक ही पहुँचेगी, किसी जाति या देश-विशेष के भीतर जो करेंगे उनकी भावना उस जाति या देश के नेता अथवा उपास्य देवता तक पहुँचकर रह जायगी। भक्त की भावना इतनी ही दूर जाकर सन्तुष्ट नहीं होती। वह अखिल विश्व के बीच सत् की इस प्रवृत्ति के साक्षात्कार की साधना करता है। उसके भीतर का 'चित्' जब बाहर 'सत्' का

साक्षात्कार करता है तब आनन्द का आविर्भाव होता है। इस साधना द्वारा वह भगवान् का सामीप्य लाभ करता चला जाता है। इसी से तुलसी को राम 'अन्तरजामिहु ते बड़ बाहरजामी' लगते हैं।

ऊपर जो कुछ कहा गया है उससे सत्स्वरूप की व्यक्त प्रवृत्ति अर्थात् धर्म की ऊँची-नीची कई भूमियाँ लक्षित होती हैं—जैसे—गृहधर्म, कुलधर्म, समाजधर्म, लोकधर्म और विश्वधर्म या पूर्ण धर्म। किसी परिमित वर्ग के कल्याण से सम्बन्ध रखनेवाले धर्म की अपेक्षा विस्तृत जनसमूह के कल्याण से सम्बन्ध रखनेवाला धर्म उच्च कोटि का है। धर्म की उच्चता उसके लक्ष्य के व्यापकत्व के अनुसार समझी जाती है। गृहधर्म या कुलधर्म से समाजधर्म श्रेष्ठ है, समाजधर्म से लोकधर्म, लोकधर्म से विश्व धर्म, जिसमें धर्म अपने शुद्ध और पूर्ण स्वरूप में दिखाई पड़ता है। यह पूर्ण धर्म अंगी है और शेष धर्म अंग। पूर्णधर्म, जिसका सम्बन्ध अखिल विश्व की स्थिति-रक्षा से है, वस्तुतः पूर्ण पुरुष या पुरुषोत्तम में ही रहता है, जिसकी मार्मिक अनुभूति सच्चे भक्तों को ही हुआ करती है। इसी अनुभूति के अनुरूप उनके आचरण का भी उत्तरोत्तर विकास होता जाता है। गृहधर्म पर दृष्टि रखनेवाला किसी परिवार की रक्षा देखकर, वर्गधर्म पर दृष्टि रखनेवाला किसी वर्ग या समाज की रक्षा देखकर और लोकधर्म पर दृष्टि रखनेवाला लोक या समस्त मनुष्य-जाति की रक्षा देखकर आनन्द का अनुभव करता है। पूर्ण या शुद्धधर्म

का स्वरूप सच्चे भक्त ही अपने और दूसरों के सामने लाया करते हैं, जिनके भगवान् पूर्ण धर्मस्वरूप हैं। अतः वे कीट-पतङ्ग से लेकर मनुष्य तक सब प्राणियों की रक्षा देखकर आनन्द प्राप्त करते हैं। विषय की व्यापकता के अनुसार उनका आनन्द भी उच्च कोटि का होता है।

धर्म की जो ऊँची-नीची भूमियाँ ऊपर कही गई हैं, वे उसके स्वरूप के सम्बन्ध में; उसके पालन के स्वरूप के सम्बन्ध में नहीं। पालन का स्वरूप और बात है। उच्च से उच्च भूमि के धर्म का आचरण अत्यन्त साधारण कोटि का हो सकता है; इसी प्रकार निम्न भूमि के धर्म का आचरण उच्च से उच्च कोटि का हो सकता है। ग़रीबों का गला काटनेवाले चींटियों के बिलों पर आटा फैलाते देखे जाते हैं; अकाल-पीड़ितों की सहायता में एक पैसा चन्दा न देनेवाले अपने डूबते मित्र को बचाने के लिए प्राण संकट में डालते देखे जाते हैं।

यह हम कई जगह देख चुके हैं कि ब्रह्म के सत्स्वरूप की अभिव्यक्ति और प्रवृत्ति को लेकर गोस्वामी जी की भक्ति-पद्धति चली है। उनके राम पूर्ण धर्मस्वरूप हैं। राम के लीलाक्षेत्र के भीतर धर्म के विविध रूपों का प्रकाश उन्होंने देखा है। धर्म का प्रकाश अर्थात् ब्रह्म के सत्स्वरूप का प्रकाश इसी नाम-रूपात्मक व्यक्त जगत् के बीच होता है। भगवान् की इस स्थिति-विधायिनी व्यक्त कला में हृदय न रमाकर, बाह्य जगत् के नाना कर्मक्षेत्रों के बीच धर्म की दिव्य ज्योति के स्फुरण का दर्शन न करके जो आँख-मूँदे अपने अन्तःकरण के किसी कोने में ईश्वर को ढूँढा करते

हैं उनके मार्ग से गोस्वामी जी का भक्तिमार्ग अलग है। उनका मार्ग ब्रह्म का सत्स्वरूप पकड़कर, धर्म की नाना भूमियों पर से होता हुआ जाता है। लोक में जब कभी भक्त धर्म के स्वरूप को तिरोहित या आच्छादित देखता है तब मानों भगवान् उसकी दृष्टि से—खुली हुई आँखों के सामने से—ओझल हो जाते हैं और वह वियोग की आकुलता का अनुभव करता है। फिर जब अधर्म का अन्धकार फाड़कर धर्मज्योति फूट पड़ती है तब मानो उसके प्रिय भगवान् का मनोहर रूप सामने आ जाता है और वह पुलकित हो उठता है।

हमारे यहाँ धर्म से अभ्युदय और निःश्रेयस दोनों की सिद्धि कही गई है। अतः मोक्ष का—किसी ढंग के मोक्ष का—मार्ग धर्ममार्ग से बिल्कुल अलग-अलग नहीं जा सकता। धर्म का विकास इसी लोक के बीच हमारे परस्पर व्यवहार के भीतर होता है। हमारे परस्पर व्यवहारों का प्रेरक हमारा रागात्मक या भावात्मक हृदय होता है। अतः हमारे जीवन की पूर्णता कर्म (धर्म), ज्ञान और भक्ति तीनों के समन्वय में है। साधना किसी प्रकार की हो, साधक की पूरी सत्ता के साथ होनी चाहिए—उसके किसी अंग को सर्वथा छोड़कर नहीं। यह हो सकता है कि कोई ज्ञान को प्रधान रखकर धर्म और उपासना को अंग रूप में लेकर चले; कोई भक्ति को प्रधान रखकर ज्ञान और कर्म को अंगरूप में रखकर चले। तुलसीदास जी भक्ति को प्रधान रखकर चलनेवाले अर्थात् भक्तिमार्गी थे। उनकी भक्ति-भावना में यद्यपि तीनों का योग है पर धर्म का योग पूर्ण

परिमाण में है। धर्म-भावना का उनकी भक्ति-भावना से नित्य सम्बन्ध है।

'रामचरितमानस' में धर्म की ऊँची-नीची विविध भूमियों की झाँकी हमें मिलती है। इस वैविध्य के कारण कहीं-कहीं कुछ शंकाएँ भी उठती हैं। उदाहरण के लिए भरत और विभीषण के चरित्रों को लीजिए।

जिस भरत के लोकपावन चरित्र की दिव्य दीप्ति से हमारा हृदय जगमगा उठता है, उन्हीं को अपनी माता को चुन-चुनकर कठोर वचन सुनाते देख कुछ लोग सन्देह में पड़ जाते हैं। जो तुलसीदास लोकधर्म या शिष्ट मर्यादा का इतना ध्यान रखते थे उन्होंने अपने सर्वोत्कृष्ट पात्र द्वारा उसका उल्लंघन कैसे कराया? धर्म की विविध भूमियों के सम्बन्ध में जो विचार हम ऊपर प्रगट कर आये हैं उन पर दृष्टि रखकर यदि समझा जाय तो इसका उत्तर शीघ्र मिल जाता है। यह हम कह आये हैं कि धर्म जितने ही अधिक विस्तृत जनसमूह के सुख-दुःख से सम्बन्ध रखनेवाला होगा उतना ही उच्च श्रेणी का माना जायगा। धर्म के स्वरूप की उच्चता उसके लक्ष्य की व्यापकता के अनुसार समझी जाती है। जहाँ धर्म की पूर्ण, शुद्ध और व्यापक भावना का तिरस्कार दिखाई पड़ेगा वहाँ उत्कृष्ट पात्र के हृदय में भी रोष का आविर्भाव स्वाभाविक है। राम पूर्ण धर्मस्वरूप हैं, क्योंकि अखिल विश्व की स्थिति उन्हीं से है। धर्म का विरोध और राम का विरोध एक ही बात है जिसे राम प्रिय नहीं उसे धर्म प्रिय नहीं, इसी से गोस्वामी जी कहते हैं—

जाकें प्रिय न राम वैदेही।

सो नर तजिअ कोटि बैरी सम, जद्यपि परम सनेही॥

इस राम-विरोध या धर्म-विरोध का व्यापक दुष्परिणाम भी आगे आता है। राम-सीता के घर से निकलते ही सारी प्रजा शोकमग्न हो जाती है, दशरथ प्राणत्याग करते हैं। भरत कोई संसारत्यागी विरक्त नहीं थे कि धर्म का ऐसा तिरस्कार और उस तिरस्कार का ऐसा कटु परिणाम देखकर भी क्रोध न करते या साधुता के प्रदर्शन के लिए उसे पी जाते। यदि वे अपनी माता को, माता होने के कारण, कटु वचन तक न कहते तो उनके राम-प्रेम का, उनके धर्म-प्रेम का, उनकी मनोवृत्तियों के बीच का क्या स्थान दिखाई पड़ता? जो प्रिय का तिरस्कार और पीड़न देख क्षुब्ध न हो, उसके प्रेम का पता कहाँ लगाया जायगा? भरत धर्म-स्वरूप भगवान् रामचन्द्र के सच्चे प्रेमी और भक्त के रूप में हमारे सामने रक्खे गये हैं। अतः काव्य-दृष्टि से भी यदि देखिए तो इस अमर्ष के द्वारा उनके राम-प्रेम की जो व्यंजना हुई है वह अपना एक विशेष लक्ष्य रखती है। महाकाव्य या खण्डकाव्य के भीतर जहाँ धर्म पर क्रूर और निष्ठुर आघात सामने आता है वहाँ श्रोता या पाठक का हृदय अन्यायी का उचित दण्ड—धिग्दण्ड के रूप में सही—देखने के लिए छटपटाता है। यदि कथा-वस्तु के भीतर उसे दण्ड देनेवाला पात्र मिल जाता है तो पाठक या श्रोता की भावना तुष्ट हो जाती है। इसके लिए भरत से बढ़कर उपयुक्त और कौन पात्र हो सकता था? जिन भरत के लिए ही कैकेयी ने सारा अनर्थ खड़ा

किया वे ही जब उसे धिक्कारते हैं, तब कैकेयी को कितनी आत्मग्लानि हुई होगी ! ऐसी आत्मग्लानि उत्पन्न करने की ओर भी कवि का लक्ष्य था। इस दरजे की आत्मग्लानि और किसी युक्ति से उत्पन्न नहीं की जा सकती थी।

सारांश यह कि यदि कहीं मूल या व्यापक लक्ष्यवाले धर्म की अवहेलना हो तो उसके मार्मिक और प्रभावशाली विरोध के लिए किसी परिमित क्षेत्र के धर्म या मर्यादा का उल्लंघन असंगत नहीं। काव्य में तो प्रायः ऐसी अवहेलना से उत्पन्न क्षोभ की अवाध व्यंजना के लिए मर्यादा का उल्लंघन आवश्यक हो जाता है।

अब विभीषण को लीजिए, जिसे गृहनीति या कुलधर्म की स्थूल और संकुचित दृष्टि से लोग 'घर का भेदिया' या 'भ्रातृद्रोही' कह सकते हैं। तुलसीदासजी ने उसे भगवद्भक्त के रूप में लिया है। उसे भक्तों की श्रेणी में दाखिल करते समय गोस्वामीजी की दृष्टि गृहनीति या कुलधर्म की संकुचित सीमा के भीतर बँधी न रहकर व्यापक लक्ष्य-वाले धर्म की ओर थी। धर्म की उच्च और व्यापक भावना के अनुसार विभीषण को भक्त का स्वरूप प्रदान किया गया है। रावण लोकपीड़क है, उसके अत्याचार से तीनों लोक व्याकुल हैं, उसके अनुयायी राक्षस अकारण लोगों को सताते हैं और ऋषियों-मुनियों का वध करते हैं। विभीषण इन सब बातों से अलग दिखाया गया है। वह रावण का भाई होकर भी लंका के एक कोने में साधु-जीवन व्यतीत करता है। उसके हृदय में अखिल लोक-रक्षक भगवान् की भक्ति है।

सीताहरण होने पर रावण का अधर्म पराकाष्ठा को पहुँचा दिखाई पड़ता है। हनूमान् से भेंट होने पर उसे धर्मस्वरूप भगवान् के अवतार हो जाने का आभास मिलता है। उसकी उच्च धर्मभावना और भी जाग पड़ती है। वह अपने बड़े भाई रावण को समझाता है। जब वह किसी प्रकार नहीं मानता, तब उसके सामने दो धर्मों के पालन का सवाल आता है—एक ओर गृहधर्म या कुलधर्म के पालन का, दूसरी ओर उससे अधिक उच्च और व्यापक धर्म के पालन का। भक्त की धर्मभावना अपने गृह या कुल के तंग घेरे के भीतर बद्ध नहीं रह सकती। वह समस्त विश्व के कल्याण का व्यापक लक्ष्य रखकर प्रवृत्त होती है। अतः वह झट लोक-कल्याण-विधायक धर्म का अवलम्बन करता है और धर्ममूर्ति भगवान् श्रीराम की शरण में जाता है।

---

बड़े भाग मानुष तनु पावा। सुर दुर्लभ सब ग्रंथन्हि गावा॥
साधन धाम मोच्छ कर द्वारा। पाइ न जेहिं पर लोक सँवारा॥
सो परत्र दुख पावइ सिर धुनि धुनि पछिताइ।
कालहि कर्महि ईस्वरहि मिथ्या दोस लगाइ॥
येहि तन कर फल विषय न भाई। स्वर्गउ स्वल्प अंत दुखदाई॥
नर तनु पाइ विषय मन देहीं। पलटि सुधा ते सठ विष लेहीं॥
ताहि कबहुँ भल कहइ कि कोई। गुंजा ग्रहै परस मनि खोई॥
(उत्तर० ४३-४४)

३—जीव को आवागमन के दुःखों से मुक्त करने के लिए जो कर्म की व्यवस्था की गई है, वह उसके लिए समर्थ नहीं है, कारण यह है कि आवागमन का कारण कर्मों के संस्कार हैं—अंतर यही होता है कि शुभ कर्मों से शुभ संस्कार होने के कारण वह शुभ गतियाँ और अशुभ कर्मों के अशुभ संस्कार होने के कारण वह अशुभ गतियाँ प्राप्त करता है, इसलिए उस कर्म-मार्ग का परित्याग ही श्रेयस्कर है।

करहिं मोह बस नर अघ नाना। स्वारथ रत परलोक नसाना॥
काल रूप तिन्ह कर मैं भ्राता। सुभ अरु असुभ करम फल दाता॥
अस विचारि जे परम सयाने। भजहिं मोहिं संसृति दुख जाने॥
त्यागहिं कर्म सुभासुभ दायक। भजहिं मोहिं सुर नर मुनि नायक॥
(उत्तर० ४१)

छूटइ मल कि मलहि के धोएँ। घृत कि पाव कोउ बारि बिलोएँ॥
प्रेम भगति जल बिनु रघुराई। अभि अंतर मल कबहुँ न जाई॥
(उत्तर० ४९)

४—भवजनित क्लेश को नष्ट करने में ज्ञान समर्थ है।

भगतिहि ज्ञानहि नहिं कछु भेदा। उभय हरहिं भव संभव खेदा॥
(उत्तर० ११५)

५—किंतु उस ज्ञान का स्वरूप-निरूपण, उसका बोध और उसका साधन—ये सभी कठिन हैं; कदाचित् ही कोई इसको प्राप्त कर पाता है।

कहत कठिन समुझत कठिन साधत कठिन विवेक।
होइ घुनाच्छर न्याय जौं पुनि प्रत्यूह अनेक॥
ज्ञान पंथ कृपान कै धारा। परत खगेस होइ नहिं बारा॥
जो निर्विघ्न पंथ निर्बहई। सो कैवल्य परम पद लहई॥
(उत्तर० ११६)

६—जीव ईश्वर का अंश है, इसलिए वह सच्चिदानंद है। किंतु माया (अविद्या) के वश में हो जाने के कारण वह अपने उस चेतन रूप को भूलकर जड़ शरीर से अपने को अभिन्न समझने लगता है। परिणाम यह होता है कि चेतन और जड़ परस्पर आवद्ध हो जाते हैं। अविद्या के अंधकार के कारण वह गाँठ खुल नहीं पाती। उस गाँठ को खोलने के लिए आध्यात्मिक प्रकाश चाहिए।

ईश्वर अंस जीव अविनासी। चेतन अमल सहज सुखरासी॥
सो माया बस भएउ गोसाईं। बँधेउ कीर मरकट की नाईं॥
जड़ चेतनहिं ग्रंथि परि गई। जदपि मृषा छूटत कठिनई॥
तब तें जीव भएउ संसारी। छूट न ग्रंथि न होइ सुखारी॥

श्रुति पुरान बहु कहेउ उपाई । छूट न अधिक अधिक अरुझाई ।
जीव हृदयँ तम मोह बिसेषी । ग्रंथि छूट किमि परइ न देखी ।
( उत्तर० ११७ )

७—यह प्रकाश ज्ञान-साधन से प्राप्त हो सकता है, किंतु ज्ञान एक दीपक के समान है, जिसको प्रस्तुत करने में अनेक कष्टसाध्य क्रियाओं-प्रक्रियाओं की आवश्यकता होती है (उत्तर० ११७-११८) । प्रज्वलित हो जाने के अनंतर भी वह विषय की वायु का झोंका लगने पर बुझ जाता है, और जीव पुनः उसी अविद्या के अंधकार में पड़कर अपना अभीष्ट नहीं प्राप्त कर पाता । ( उत्तर० ११८ )

८—दूसरी ओर रामभक्ति सुन्दर चिंतामणि के समान है, जो स्वयं प्रकाश है । यह अविद्या का अंधकार तो नष्ट करने में समर्थ है ही, इसके बुझने का कोई डर नहीं है । और इस चिंतामणि का प्राप्त करना भी सुगम है; अभागा मनुष्य स्वतः इसकी प्राप्ति का मार्ग बंद कर देता है । ( उत्तर० १२० )

९—यह चिंतामणि वेदों और पुराणों के पवित्र पर्वतों में पाया जाता है, जिनमें रामकथा की सुन्दर खानें हुआ करती हैं; रामकथा की उन खानों को खोदने के लिए उसके मर्म को समझने वाली सद्बुद्धि की कुदाल चाहिए, और नेत्र चाहिएँ ज्ञान और वैराग्य के; यदि इन उपादानों के होते हुए कोई प्रेम-पूर्वक उस चिंतामणि की खोज करेगा, तो उसे वह अवश्य प्राप्त होगा । ( उत्तर० १२० )

[ गोस्वामी जी का ध्यान इस ओर कदाचित् नहीं गया कि

इसी प्रसंग में ज्ञान की उपलब्धि उन्होंने इतनी दुस्साध्य बताई है, और यहाँ वह अपेक्षाकृत सुगम कही गई भक्ति के लिए आवश्यक दो में से एक नेत्र के रूप में है ]।

१०—अन्य साधनों की तुलना में भक्ति की विशेषता के और भी कारण हैं। और साधन पुरुषार्थ-प्रधान होने के कारण पुरुष और भक्ति परावलंबिनी होने के कारण स्त्री है; और माया भी स्त्री है। पुरुष स्वभाव से नारी की ओर आकृष्ट हो जाता है, किंतु नारी कभी नारी-रूप पर मोहित नहीं होती। इसके अतिरिक्त भक्ति राम की प्रियतमा है, जब कि माया उनके संकेतों पर नाचने वाली नर्त्तकी मात्र है; जिसके हृदय में उनकी प्रियतमा विराजमान रहती है, माया उसका भी अनिष्ट नहीं कर सकती। ( उत्तर० ११६ )

११—फलतः रामभक्ति के बिना मुक्ति एक प्रकार से असंभव है—और इस संबंध में गोस्वामी जी कितने निश्चित हैं!

रघुपति विमुख जतन कर कोरी। कवन सकै भवबंधन छोरी॥
( बाल० २०० )

रामचंद्र के भजन बिनु जो चह पद निरबान।
ज्ञानवंत अपि सो नर पसु बिनु पूछ बिषान॥
राकापति षोड़स उअहिं तारागन समुदाइ।
सकल गिरिन्ह दव लाइअ बिनु रबि राति न जाइ॥

ऐसेहिं बिनु हरि भजन खगेसा। मिटै न जीवन केर कलेसा॥
( उत्तर० ७८ )

जिमि बिनु थल जल रहि न सकाई। कोटि भाँति कोउ करै उपाई॥
तथा मोच्छ सुख सुनु खगराई। रहि न सकै हरि भगति बिहाई॥
( उत्तर० ११६ )

कमठ पीठ जामहिं बरु बारा। बंध्या सुत बरु काहुहि मारा॥
फूलहिं तरु बरु बहु बिधि फूला। जीवन न लह सुख हरि प्रतिकूला॥
तृषा जाइ बरु मृगजल पाना। बरु जामहिं सस सीस बिषाना॥
अंधकार बरु रबिहि नसावै। राम बिमुख न जीव सुख पावै॥
हिम तें अनल प्रगट बरु होई। बिमुख राम सुख पाव न कोई॥
बारि मथे बरु होइ घृत सिकता तें बरु तेल।
बिनु हरि भजन न भव तरिअ यह सिद्धांत अपेल॥
( उत्तर० १२२ )

१२—इसलिए मानव जीवन प्राप्त करने की सार्थकता गोस्वामी जी केवल भक्ति-साधन में मानते हैं।

जिन्ह हरि कथा सुनी नहिं काना। स्रवनरंध्र अहिभवन समाना॥
नयनन्हि संत दरस नहिं देखा। लोचन मोरपंख सम लेखा॥
ते सिर कटु तुंबरि समतूला। जे न नमत हरि गुरु पदमूला॥
जिन्ह हरि भगति हृदयँ नहिं आनी। जीवत सव समान तेइ प्रानी॥
जो नहिं करइ रामगुन गाना। जीह सो दादुर जीह समाना॥
कुलिस कठोर निठुर सोइ छाती। सुनि हरि चरित न जो हरषाती॥
( बाल० ११३ )

सो तनु धरि हरि भजहिं न जे नर। होहिं बिषय रत मंद मंदतर॥
काँच किरिच बदले ते लेहीं। करते डारि परसमनि देहीं॥
( उत्तर० १२१ )

१३—किंतु वह भव-क्लेशहारिणी रामभक्ति विना रामकृपा के नहीं प्राप्त होती।

निज अनुभव मैं कहौं खगेसा। बिनु हरि भजन न जाहिं कलेसा॥
रामकृपा बिनु सुनु खगराई। जानि न जाइ राम प्रभुताई॥
जाने बिनु न होइ परतीती। बिनु परतीत होइ नहिं प्रीती॥
प्रीति बिना नहिं भगति दृढ़ाई। जिमि खगेस जल कै चिकनाई॥
( उत्तर० ८९ )

सो मनि जदपि प्रगट जग अहई। रामकृपा बिनु नहिं कोउ लहई॥
( उत्तर० १२० )

सो रघुनाथ भगति श्रुति गाई। राम कृपा काहूँ एक पाई॥
( उत्तर० १२७ )

१४—किंतु इसके लिए केवल इतना आवश्यक है कि सरल मन से राम का भजन किया जाय।

मन क्रम वचन छाँड़ि चतुराई। भजत कृपा करिहहिं रघुराई॥
( बाल० २०० )

१५—इस भक्ति का अर्थ है सर्वस्वभाव से प्रेम।

जननी जनक बंधु सुत दारा। तनु धनु भवनु सुहृद परिवारा॥
सबकै ममता ताग बटोरी। मम पद मनहिं बाँध बरि डोरी॥
समदरसी इच्छा कछु नाहीं। हरष सोक भय नहिं मन माहीं॥
अस सज्जन मम उर बस कैसें। लोभी हृदय बसइ धनु जैसें॥
( सुंदर० ४८ )

रामहिं केवल प्रेम पियारा। जानि लेहु जो जाननिहारा॥
( अयोध्या० १३७ )

उमा जोग जप दान तप नाना मख व्रत नेम।
राम कृपा नहिं करहिं तसि जसि निष्केवल प्रेम॥

( लंका० ११७ )

१६—इस राम-प्रेम का प्रादुर्भाव सबसे अधिक राम-कथा-श्रवण से होता है।

कहेउँ परम पुनीत इतिहासा। सुनत स्रवन छूटिहि भव पासा॥
प्रनत कल्पतरु करुना पुंजा। उपजै प्रीति राम पद कंजा॥
मुनि दुरलभ हरि भगति नर पावहिं बिनहिं प्रयास।
जे यह कथा निरंतर सुनहिं मानि बिस्वास॥

( उत्तर० १२६ )

राम उपासक जे जगमाहीं। येहि सम प्रिय तिन्हकें कछु नाहीं।

( उत्तर० १२० )

सुनहु राम अब कहौं निकेता। जहाँ बसहु सिय लखन समेता॥
जिन्हके स्रवन समुद्र समाना। कथा तुम्हारि सुभग सरि नाना॥
भरहिं निरंतर होहिं न पूरे। तिन्हके हिय तुम्ह कहुँ गृह रूरे॥

( अयोध्या० १२८ )

दूसरि रति-मम कथा प्रसंगा। ( अरण्य० ३५ )

रामकथा इसलिए राममक्ति और रामप्रेम की पराकाष्ठा है—

रघुपति भगति प्रेम परमिति सी। ( बाल० ३१)

राम के चरित्र सीता-राम-प्रेम के जनक-जननी हैं—

जनक जननि सिय राम प्रेम के। ( बाल० ३२ )

१७—यह रामकथा संत-समाज में ही प्राप्त होती है, इसलिए रामभक्ति का सब से आवश्यक साधन संतसंग है—

तबहिं होइ सब संसय भंगा। जब बहु काल करिअ सत संगा॥
सुनिअ तहाँ हरिकथा सुहाई। नाना भाँति मुनिन्ह जो गाई॥
जेहि महुँ आदि मध्य अवसाना। प्रभु प्रतिपाद्य राम भगवाना॥
नित हरिकथा होत जहँ भाई। पठवौं तहाँ सुनहु तुम्ह भाई॥
जाइहि सुनत सकल संदेहा। रामचरन होइहि अति नेहा॥

बिनु सतसंग न हरि कथा तेहि बिनु मोह न भाग।
मोह गएँ बिनु राम पद होइ न दृढ़ अनुराग॥

(उत्तर० ६१)

भगति तात अनुपम सुखमूला। मिलइ जो संत होहिं अनुकूला॥

(अरण्य० १६)

सब कर फल हरि भगति सुहाई। सो बिनु संत न काहूँ पाई॥
ब्रह्म पयोनिधि मंदर ज्ञान संत सुर आहिं।
कथा सुधा मथि काढ़हिं भगति मधुरता जाहिं॥

(उत्तर० १२०)

भगति सुतंत्र सकल सुख खानी। बिनु सतसंग न पावहिं प्रानी॥
पुन्य पुंज बिनु मिलहिं न संता। सत संगति संसृति कर अंता॥

(उत्तर० ४५)

फलतः रामभक्त संत और राम को समान समझता है—

जानेसु संत अनंत समाना। (उत्तर० १०६)

बल्कि वह उसे राम से भी कुछ अधिक समझता है—

मोरें मन प्रभु अस बिस्वासा। राम तें अधिक राम कर दासा॥
( उत्तर० १२० )

फलतः सतसंग भक्ति का एक सर्वप्रमुख रूप है—

प्रथम भगति संतन्ह कर संगा। ( अरण्य० ३५ )

'रामचरितमानस' का प्रारंभ करते हुए गोस्वामी जी ने मंगलाचरण और गुरु-वंदना के अनंतर सब से प्रथम संत-वंदना की है ( बाल० २—७ )। इसके अंतर्गत जो उन्होंने खलों या असंतों की वंदना की है, वह भी वस्तुतः उनकी संत-वंदना का एक अंग मात्र है। यह वंदना फलतः पूर्ण रूप से सहेतु है।

इस वंदना की प्रारंभिक पंक्ति है।

बंदौं प्रथम महीसुर चरना। मोह जनित संसय सब हरना॥

इसमें आये हुए 'महीसुर' शब्द से आशय साधारणतः 'ब्राह्मण' लिया गया है, किंतु यहाँ आशय 'संत' से है, जैसा बाद वाली पंक्ति से प्रकट है।

सुजन समाज सकल गुन खानी। करौं प्रनाम सप्रेम सुबानी॥

अन्यत्र भी इसी प्रकार 'मुनि तापस' के समानार्थी के रूप में 'विप्र' और 'भूसुर' आया है।

अस जहँ राउर आयेसु होई। मुनि उद्वेग न पावइ कोई॥
मुनि तापस जिन्ह तें दुख लहहीं। ते नरेस बिनु पावक दहहीं॥
मंगल मूल विप्र परितोषू। दहइ कोटि कुल भूसुर रोषू॥
( अयोध्या० १२६ )

१८—संत और रामभक्त का सब से बड़ा लक्षण है परोपकार; वे मित्र हो या शत्रु, सभी का निष्प्रयोजन और निरंतर कल्याण करने में निरत रहते हैं :

उमा संत कर इहइ बड़ाई। मंद करत जो करहिं भलाई॥
(सुंदर० ४१)

संत असंतन्ह कै असि करनी। जिमि कुठार चंदन आचरनी॥
काटइ परसु मलय सुनु भाई। निज गुन देइ सुगंधि बसाई॥
(उत्तर० ३७)

पर उपकार बचन मन काया। संत सहज सुभाउ खगराया॥
संत सहहिं दुख पर हित लागी। पर दुख हेतु असंत अभागी॥
भूर्जतरू सम संत कृपाला। परहित निति सह बिपति बिसाला॥
सन इव खल पर बंधन करई। खाल कढ़ाइ बिपति सहि मरई॥
(उत्तर० १२१)

संत हृदय नवनीत समाना। कहा कबिन्ह परि कहै न जाना॥
निज परिताप द्रवै नवनीता। पर दुख द्रवहिं संत सुपुनीता॥
(उत्तर० १२५)

रामभक्त परहित निरत पर दुख दुखी दयाल।
(अयोध्या० २१६)

स्वतः राम ने हनुमान् से कहा है कि उनका अनन्य भक्त वह है जो चराचर विश्व में उनका स्वरूप देखता हुआ उसकी सेवा में लगा रहता है।

सो अनन्य जाकें असि मति न टरइ हनुमंत ।
मैं सेवक सचराचर रूप स्वामि भगवंत ॥

( किष्किंधा० ४ )

संतों और रामभक्तों के जो लक्षण गोस्वामी जी ने बताये हैं, उनसे उनकी रामभक्ति का स्वरूप अत्यंत स्पष्ट हो जाता है। उनकी रामभक्ति कोई लोकबाह्य साधना नहीं है; वह परोपकार, लोक-कल्याण और सचराचर विश्व-सेवा के रूप में प्रस्फुटित होती है। गोस्वामी जी की रामभक्ति कोरी भावुकता नहीं है, उसका विकास लोक-जीवन में दिखाई पड़ता है। यही कारण है कि तुलसीदास के जितने भी रामभक्त हैं—भरत उनमें सबसे अग्रगण्य हैं—वे नैतिक दृष्टि से प्रायः उच्चतम धरातल पर हैं।

१९—रामभक्ति का दूसरा सबसे बड़ा साधन नाम-स्मरण है। रामभक्ति के साथ राम-नाम के दो अक्षरों का संबंध प्रायः उसी प्रकार अनिवार्य है जिस प्रकार वर्षा ऋतु के साथ सावन-भादों के महीनों का ।

वर्षा रितु, रघुपति भगति तुलसी सालि सुदास ।
राम नाम वर वरन जुग सावन भादौं मास ॥

( बाल० १९ )

२०—रामभक्त चार प्रकार के माने गये हैं: आर्त, अर्थार्थी, जिज्ञासु और ज्ञानी। इन चारों के लिए राम-नाम साधना का आधार है।

राम भगत जग चारि प्रकारा। सुकृति चारिउ अनघ उदारा॥
चहूँ चतुर कहुँ नाम अधारा। ज्ञानी प्रभुहिं बिसेष पिआरा॥
सकल कामना हीन जे राम भगति रसलीन।
नामसु प्रेम पियूष ह्रद तिन्हहु किए मन मीन॥
(बाल० २२)

२१—'रामचरितमानस' की भूमिका में संत-वंदना के अतिरिक्त जो सबसे बलशाली वंदना है, वह राम-नाम की है। तुलसीदास ने उनमें अनेक दृष्टिकोणों से राम-नाम की महत्ता प्रतिपादित की है। उनकी तर्क-प्रणाली वहाँ इस प्रकार है।

नाम और रूप—ईश्वर की दो उपाधियाँ हैं। उनमें से रूप ही नाम के आधीन है।

नाम रूप दुइ ईस उपाधी। अकथ अनादि सुसामुझि साधी॥
को बड़ छोट कहत अपराधू। सुन गुन भेद समुझिहहिं साधू॥
देखिअहि रूप नाम आधीना। रूप ज्ञान नहिं नाम बिहीना॥
रूप बिसेष नाम बिनु जाने। करतल गत न परहिं पहिचाने॥
सुमिरिअ नाम रूप बिनु देखें। आवत हृदयँ सनेह बिसेषें॥
नाम रूप गति अकथ कहानी। समुझत सुखद न परति बखानी॥
(बाल० २१)

निर्गुण और सगुण—ब्रह्म के दो रूप हैं। राम-नाम इन दोनों से भी बड़ा है—और गोस्वामी जी कहते हैं कि उनका यह कथन प्रौढ़ोक्ति न समझा जाय, वरन् यह उनके मन की प्रतीति, प्रीति और रुचि मानी जाय।

अगुन सगुन दुइ ब्रह्म सरूपा। अकथ अगाध अनादि अनूपा॥
मोरें मत बड़ नामु दुहूँ तें। किए जेहि जुग निज बस निज बूते॥
प्रौढ़ि सुजन जनि जानहिं जन की। कहउँ प्रतीति प्रीति रुचि मन की॥
एकु दारुगत देखिअ एकू। पावक सम जुग ब्रह्म बिबेकू॥
उभय अगम जुग सुगम नाम तें। कहउँ नाम बड़ ब्रह्म रामतें॥
( बाल० २३ )

निर्गुण ब्रह्म से वह इसलिए बड़ा है कि नाम का आश्रय लिए बिना वह ब्रह्म सगुण-होकर लोक-कल्याण नहीं करता है:—

व्यापकु एक ब्रह्म अबिनासी। सत चेतन घन आनँद रासी॥
अस प्रभु हृदयँ अछत अबिकारी। सकल जीव जग दीन दुखारी॥
नाम निरूपन नाम जतन तें। सोउ प्रगटत जिमि मोल रतन तें॥
( बाल० २३ )

इतना ही नहीं, नाम सगुण या अवतारी ब्रह्म से भी बड़ा है: क्योंकि जो कार्य सगुण ब्रह्म ने अवतार धारण करके और अनेक साधनों का आश्रय लेकर किया है, वह कार्य नाम बिना प्रयास नित्य ही किया करता है। राम ने अवतार धारण करके यही तो किया कि उन्होंने अपने भक्तों का उद्धार किया और उनको उनके संकटों से मुक्त किया। नाम का तो यह प्रति-दिन का कार्य है।

राम भगत हित नर तनु धारी। सहि संकट किए साधु सुखारी॥
नामु सप्रेम जपत अनयासा। भगत होहिं मुद मंगल बासा॥
राम एक तापस तिय तारी। नाम कोटि खल कुमति सुधारी॥
रिषि हित राम सुकेतु सुता की। सहित सेन सुत कीन्ह बिबाकी॥

सहित दोष दुख दास दुरासा। दलइ नाम जिमि रवि निसि नासा ॥
भंजेउ आपु राम भव चापू। भव भय भंजन नाम प्रतापू ॥
दंडक वन प्रभु कीन्ह सुहावन। जन मन अमित नाम किए पावन ॥
निसिचर निकर दले रघुनंदन। नाम सकल कलि कलुष निकंदन ॥

सबरी गीध सुसेवकनि सुगति दीन्हि रघुनाथ।
नाम उधारे अमित खल वेद विदित गुनगाथ ॥

राम सुकंठ विभीषन दोऊ। राखे सरन जान सब कोऊ ॥
नाम गरीब अनेक निवाजे। लोक वेद वर विरिद विराजे ॥
राम भालु कपि कटकु बटोरा। सेतु हेतु स्रम कीन्ह न थोरा ॥
नामु लेत भवसिंधु सुखाहीं। करहु विचार सुजन मन माहीं ॥
राम सकुल रन रावन मारा। सीय सहित निज पुर पगु धारा ॥
राजा रामु अवध रजधानी। गावत गुन सुर मुनि वर बानी ॥
सेवक सुमिरत नाम सप्रीती। बिनु स्रम प्रबल मोह दल जीती ॥
फिरत सनेह मगन सुख अपने। नाम प्रसाद सोच नहिं सपने ॥
( बाल० २१—३० )

ऊपर से देखने पर सचमुच यह कथन प्रौढ़ोक्ति प्रतीत होंगे; किंतु गोस्वामी जी ने पहले ही से इस विषय में सावधान कर दिया है, इस लिए हमें इन कथनों को उनकी भावनाओं का यथातथ्य रूप ही मानना पड़ेगा। गोस्वामी जी का विश्वास राम की अवतारी लीला में कदाचित् उतना ही था, जितना कि उनकी नित्य की आध्यात्मिक लीला में—

जे रामेश्वर दरसनु करिहहिं । ते तनु तजि मम लोक सिधरिहिं ॥
जे गंगाजल आनि चढ़ाइहिं । सो सायुज्य मुक्ति नर पाइहिं ॥
होइ अकाम जो छलु तजि सेइहि । भगति मोरि तेहि संकर देइहि ॥
( लंका० ३ )

अपनी भक्ति की प्राप्ति के लिए तो वे शिवभक्ति को नितांत अनिवार्य बताते हैं—

सिव द्रोही मम भगत कहावा । सो नर सपनेहु मोहि न भावा ॥
संकर बिमुख भगति चह मोरी । सो नारकी मूढ़ मति थोरी ॥
( लंका० २ )

अपने अंतिम संदेश में अपनी प्रजा से कितने आग्रहपूर्वक वे यही बात कहते हैं—

औरउ एक गुपुत मत सबहि कहौं कर जोरि ।
संकर भजन बिना नर भगति न पावइ मोरि ॥
( उत्तर० ४५ )

मानस की वंदनाओं में शिव की वंदना करते हुए गोस्वामी जी ने कहा है—

सेवक स्वामि सखा सिय पी के । हित निरुपधि सब बिधि तुलसी के ॥
( बाल० १५ )

शिव की स्तुति भी उन्होंने प्रायः उन्हीं शब्दों में की है, जिन शब्दों में उन्होंने राम की स्तुतियां की हैं ।

नमामीशमीशान निर्वाण रूपं। विभुं व्यापकं ब्रह्म ,वेदस्वरूपं ॥
अजं निर्गुणं निर्विल्पं निरीहं। चिदाकाशमाकाश वासं भजेऽहं ॥
निराकारमोंकार मूलं तुरीयं। गिरा ज्ञान गोतीतमीशं गिरीशं ॥
करालं महाकाल कालं कृपालं। गुणागार संसार पारं नतोऽहं ॥
(उत्तर० १०८)

२४—अन्यत्र भी वे शिव को विष्णु के साथ रखते हैं।

संत संभु श्रीपति अपवादा। सुनिअ जहँ तहँ असि मरजादा ॥
काटिअ तासु जीभ जु बसाई। स्रवन मूँदि न त चलिअ पराई ॥
(बाल० ६४)

विष्णु और शिव का इस प्रकार का सहयोग उन्हें अभीष्ट था, यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है, क्योंकि दक्ष-यज्ञ की जो कथाएँ अन्यत्र मिलती हैं—उदाहरणार्थ 'श्रीमद्भागवत' (४.७) में—उनमें दक्ष के निमंत्रण पर उनके यज्ञ में ब्रह्मा और विष्णु भी जाते हैं, किंतु 'रामचरितमानस' में त्रिदेव में से कोई नहीं जाता है—

विष्णु विरंचि महेस बिहाई। चले सकल सुर जान बनाई ॥
(बाल० ६१)

यदि 'मानस' में भी विष्णु और ब्रह्मा गये होते, तो उन्हें यहाँ भी दक्ष-यज्ञ में शिव का प्रत्यक्ष अपमान देखना पड़ता, जैसा अन्यत्र हुआ है। गोस्वामी जी ने संभवतः जान-बूझ कर यह विषम परिस्थिति नहीं आने दी है।

प्रश्न यह है कि गोस्वामी जी ने यह सब क्यों किया है? क्या केवल इसलिए कि वैष्णवों और शैवों में प्रायः जो झगड़ा रहा करता था, उसको मिटाने के लिए, जैसा कि पंडितों का मत है, या इसका कोई और कारण है?

यदि इतनी ही बात होती, तो वे कदाचित् शिवचरित को अपने रामचरित ग्रंथ के पूर्व रख कर उसे उसका एक अनिवार्य अंग इस प्रकार न बनाते। 'मानस' में मुख्य रामकथा के पूर्व और कई प्रसंग हैं—जिनमें से प्रमुख नारद-मोह, मनु-सतरूपा तपस्या, प्रतापभानु का अभिशाप आदि; किंतु इन सब का संबंध रामावतार या रावणावतार के कारणों से है। केवल शिवचरित ऐसा है जिसका कोई संबंध मुख्य रामकथा अथवा रामावतार के कारणों से नहीं है। फिर भी यह चरित उन सब की अपेक्षा विस्तृत (बाल० ४७—१०४) है—यह 'मानस' के दो कांडों—अरण्य और किष्किंधा—से बड़ा और एक तीसरे कांड—सुंदर के बराबर है।

कहा जा सकता है कि 'मानस' का काकभुशुंडि-गरुड़-संवाद भी रामकथा का कोई अनिवार्य अंग नहीं है, और वह भी आकार में इतना ही है। किंतु उक्त संवाद का दृष्टिकोण भिन्न है। उसका आश्रय लेकर कवि ने उन अनेक पारमार्थिक तत्त्वों का निरूपण किया है जिनको यदि उसने इतनी ही पूर्णता के साथ 'अध्यात्म रामायण' की भाँति किसी न किसी ढंग से कथा-विधान में स्थान देने का यत्न किया होता तो कथा के कलात्मक प्रभाव को गहरी हानि पहुँचती।

कदाचित् समझ-बूझ कर उसने उक्त संवाद के ढाँचे में अनेक विषयों पर अपने विचार ग्रंथ के परिशिष्ट के रूप में रक्खे हैं। शिवचरित की परिस्थिति इससे भिन्न है।

शिवचरित को रामचरित की भूमिका के रूप में रखने का अभिप्राय स्वतः कवि ने उस चरित के अंत में स्पष्ट कर दिया है—

प्रथमहि मैं कहि सिवचरित बूझा मरम तुम्हार।
सुचि सेवक तुम्ह राम के रहित समस्त विकार॥

(बाल० १०४)

शिवप्रेम रामप्रेम की परीक्षा है, जिसके मन में शिवकथा पर अनुराग नहीं, उसे राम-कथा में भी वास्तविक आनंद नहीं आ सकता—

अहो धन्य तव जन्म मुनीसा। तुम्हहि प्रान सम प्रिय गौरीसा॥
सिव पद कमल जिन्हहिं रति नाहीं। रामहिं ते सपनेहु न सुहाहीं॥
बिनु छल विस्वनाथ पद नेहू। राम भगत कर लच्छन एहू॥
(बाल० १०४)

यह सब केवल इस कारण है कि शिव राम के एक महान् भक्त हैं। उन्होंने भक्त का एक ऊँचा आदर्श प्रस्तुत किया है। उन्होंने केवल इसलिए सती जैसी पुण्यात्मा नारी का परित्याग कर दिया था कि उसने सीता का रूप धारण कर लिया था—उन सीता का जो उनकी आराध्या हैं—

सिव सम को रघुपति व्रत धारी । बिनु अघ तजी सती जसि नारी ।
पनु करि रघुपति भगति दृढ़ाई । को सिव सम रामहि प्रिय भाई ॥
( बाल० १०४ )

उनका जो शेष चरित्र 'मानस' में चित्रित हुआ है; वह भी पूर्ण रूप से राम भक्त के अनुरूप है । वस्तुतः रामकथा में भरत का जो राज्य-त्याग है, गोस्वामी जी ने उसी स्तर पर शिव के इस सती-त्याग को भी रक्खा है, और यही कारण है कि जैसे भरतचरित को समाप्त करते हुए उन्होंने कहा है—

भरत चरित करि नेम तुलसी जे सादर सुनहिं ।
सीय राम पद प्रेम अवसि होइ भव रस बिरति ॥
( अयोध्या० ३२६ )

ठीक उसी प्रकार उन्होंने राम के द्वारा ऊपर का कथन कहलाया है ।

रामभक्ति के कुछ और साधनों के भी उल्लेख जहाँ-तहाँ गोस्वामी जी ने किये हैं किंतु वे गौण हैं । प्रमुख ये ही हैं ।



# सूर-साहित्य का गौरव

## वेदमित्र व्रती

सूर का वात्सल्य-वर्णन हमारे साहित्य की अमूल्य निधि है। हिंदी साहित्य में ही क्या, संभवतया संपूर्ण भारतीय साहित्य में भी उनके जोड़ का वात्सल्य का चतुर चितेरा नहीं मिल सकेगा। उनका अकेला वात्सल्य-वर्णन ही उनके यश को अमर रखने के लिए पर्याप्त है। इसीलिए तो उन्हें वात्सल्य-रसावतार कहा जाता है। सूर ने इस रस को कुछ ऐसा अपना लिया है कि वात्सल्य का नाम लेते ही सूर का भान हो आता है और सूर का नाम लेते ही बाल-कृष्ण की मूर्ति आँखों के आगे नाचती हुई प्रतीत होने लगती है। बस यही तो सूर और वात्सल्य का अन्योन्याश्रय संबंध है। भौतिक नेत्र देने के बदले उस अंधे संत को ज्ञानचक्षु तो मिले ही, साथ ही माता के उदार हृदय की कोमलानुभूति भी प्राप्त हो गई। उस वैरागी महात्मा के बाल-वर्णन में जो स्वाभाविकता, मनोवैज्ञानिकता और मार्मिकता आ पाई है वह किसी गोद-भरी माँ को भी कहाँ मिल सकेगी! इसी पर तो किसी ने कह डाला था—"तत्व-तत्व सूरा कही।" बालस्वभाव की कौन सी चेष्टा है जिसका वर्णन सूर के पदों में न हुआ हो। जन्द-दिन से लेकर कुमारावस्था के मध्य तक की एक-एक घड़ी सूर के पदों में अपने मुँह बोल पड़ी है।

कृष्ण का कोमल स्वरूप अभी पालने में विकस रहा है। देख-देखकर माँ का हृदय फूला नहीं समाता। वही उसकी अपार आशाओं का पुंज है। माँ की मनोभिलाषाओं में उसका पावन हृदय झाँक उठा है। कितनी उत्सुकता है माँ के मन में—

"जसुमति मन अभिलाष करै।
कब मेरो लाल घुटरुवन रेंगै कब धरनी पग द्वै धरै।
कब नंदहि कहि बाबा बोलै, कब जननी कहि मोहि ररै॥
कब मेरो अंचरा गहि मोहन, जोइ-सोइ कहि मोसों झगरै॥"

माँ की मनोकामना सफलीभूत हुई। कन्हैया दो-दो पग चलने भी लगे। माँ, भाई और बाबा को पुकारने भी लग पड़े। माँ का हृदय उस हृदय में रम-रमकर रह गया—

"बालक चलत पग द्वै-द्वै धरनी।
बैठि जात पुनि उठत तुरत ही सो छबि जाय न बरनी।"

तथा

"कहन लगे मोहन मैया-मैया।
पिता नंद सौं बाबा-बाबा, अरु हलधर सौं भैया॥
मनि खंभन प्रतिबिंब बिलोकत नचत कुंवर निज पैया।
नंद जसोदा जू के उर तें यह छबि अनत न जैया॥"

बाल लीलाएँ दिन-दिन बढ़ने लगीं और साथ ही उनका आनन्द भी द्विगुणित होने लगा। माँ का हृदय अपने लाल को थोड़े दिन में सहसा कुमारावस्था में देखने को उत्सुक

है। बच्चा शीघ्र ही बड़ा हो। कितना अच्छा होगा वह दिन जिस दिन कन्हाई बड़ा होगा। परंतु, वह दूध पिये तब न ! माँ ने लालच दिया—बेटा, दूध पियोगे तो चोटी बड़ी हो जाएगी। भोले ने विश्वास में दूध पी लिया। एक हाथ में दूध का कटोरा था, दूसरे में चोटी। दूध सारा पिया गया, परंतु चोटी बाल भर भी न बढ़ी। एक नहीं, अनेक बार यही नाट्य होता है। एक दिन खिज ही पड़े आखिर बोले—

"मैया, कबहि बढ़ैगी चोटी,
किती बार मोहि दूध पियत भई यह अजहूँ है छोटी॥
तूं जो कहत बल की बेनी ज्यों ह्वै है लांबी मोटी।
काचो दूध पियावत पचि-पचि देत न माखन रोटी।"

सूर केवल बच्चों की रूठान से ही परिचित हों, यह बात नहीं। दुलारे को बहकाकर बहलाया कैसे जायेगा, यह भी उन्हें अच्छी तरह ज्ञात है। माँ ने तुरंत कह दिया— "बेटा, चोटी बढ़ाने के लिए काली का दूध पियो न; तुमने कोई काली का दूध थोड़े ही पिया है, अभी तो तुम धौली का ही दूध पीते रहे हो। बेटा—

"कजरी का पय पियहु लाल तब चोटी बाढ़ै।"

ये लाडले बच्चे अपनी ज़िद के कितने अड़ियल होते हैं। सूर का बाल-कृष्ण भी जिद कर बैठा; उसे चाँद चाहिए खेलने के लिए—

मैया, मैं तो चंद खिलौना लैहौं।
जैहों लोट धरनि पर अबही, तेरी गोद न ऐहौं॥
सुरभी को पय पान न करिहौं, बेनी सिर न गुहैहौं।
ह्वै हौं पूत नंद बाबा को, तेरो सुत न कहैहौं॥

अड़ तो भारी थी, परंतु माता ने चतुराई से समझा ही लिया। कितना सुंदर उपाय निकाल लिया, बोलीं—

आगे आऊ बात सुनु मोरी, बलदाऊ बहु न जनैहौं।
हँसि समुझावति कहति जसोदा, नई दुलहिया ब्यैहौं॥
तेरी सौं मेरी सुनि मैया, अबहि बियाहन जैहौं।
सूरदास ह्वै कुटिल बराती, गीत सुमंगल गैहौं॥

कन्हैया, बड़े भैया बलदाऊ के साथ खेलने के लिए बच्चों में चले जाते हैं। कभी हँसी में दाऊ ने कुछ कह दिया। बस माता के दर्बार में अभियोग लगाकर न्याय का प्रार्थना-पत्र पेश कर दिया गया।—देख न मेरी भोली माँ, दाऊ बड़ा शैतान है। मुझे स्वयं भी खिझाता है और साथियों से भी मुझे अपमानित कराता है। तू भी तो उसे कुछ नहीं कहती। कहे भी क्यों! छोटा समझ कर मुझे ही मार लेती है। पिटना-छितना सब मेरे ही तो भाग्य में है न!—

"मैया, मोहि दाऊ बहुत खिजायो।
मो सौं कहतु मोल को लीनों, तोहि जसुमति कब जायो॥
कहा कहौं इस रिस के मारे, खेलन हौं नहि जात।
पुनि-पुनि कहतु कौन तुव माता, कौन तिहारो तात॥

गोरे नंद, जसोदा गोरी, तुम कत स्याम सरीर।
चुटकी दै-दै हँसत ग्वाल सब, सिखै देत बलबीर॥
तू मोही को मारन सीखी, दाऊहि कबहु न खीजै।
मोहन को मुख रिस समेत लखि, जसुमति अति मन रीझै॥

अभियोग बड़ा संगीन था और करुणाभरे स्वर में न्याय की प्रार्थना की गई थी। माँ ने लाडले को गोद में बिठा लिया, मुख चूमा और न्यायाज्ञा सुना डाली—

सुनहु कान्ह, बलभद्र चबाई, जनमत ही को धूत।
सूर स्याम मोहिं गोधन की सौं, हौं जननी तू पूत॥

सूर, तुम्हें भी माँ का सुलभ हृदय मिला होगा!—"मोहे गोधन की सौं, हौं जननी तू पूत"—किन मार्मिक शब्दों से श्रोता की हृत्तंत्री को झंकृत कर दिया तुमने। "गोधन की सौं, मैं माँ हूँ—तू पुत्र है बच्चे!"—इन्हीं दो शब्दों में वात्सल्य साकार हो उठा है।

चस्का बुरा! माँ कहती है—बेटा कन्हैया, दूध पी! बेटा माँगता है माखन-रोटी। घर में मक्खन, ब्रजभर में मक्खन, पर कृष्ण के भाग्य में थोड़ा-सा भी नहीं। मक्खन जैसी वस्तु का चुराना कोई बुरा थोड़ा ही है। कोई शराब तो नहीं कि चोरी से पीने पर बदनामी का भय हो। दल-बल सहित चोरी को निकल पड़े। चोरी में सौजन्य कैसा। मक्खन स्वयं खाया, कुछ बच्चों को खिलाया; बर्तन फोड़े, दूध दही इधर-उधर बिखरा छोड़ा। सोये-पड़े बच्चों को छेड़कर जगा

दिया और अवसर मिला तो बछड़ों को भी खोलकर भगा दिया—

गोरस खाइ खवावै लरिकनि, भाजत भाजत भानि।
बड़ो माट इक बहुत दिनन को, ताहि कियो दस टूक॥
माखन खात, दूध लै डारत, लेपत देह दही।
ता पाछें घरहू के लरिकनि, भाजति छिरकि मही॥
चोर, अधिक चतुराई सीखी, जाइ न कथा कही।
तापर सूर बछरुवनि ढीलत, बन-बन फिरतिं वही॥

एक-दो दिन की बात हो तो सहा भी जाय, आये दिन की चोरियों ने गोपियों को तंग कर दिया। बेचारी शिकायत लेकर नंदरानी के दर्बार में उपस्थित हो गईं। पर पांच-सात साल का बच्चा, क्या उसमें चोरी करने का हौसला हो सकता है! फिर अपने ही घर में क्या कोई कमी है किसी वस्तु की! कन्हैया और चोरी! माँ को विश्वास नहीं आया—

मेरे गोपाल तनिक सौं, कहा करि जानै दधि की चोरी।
हाथ नचावति आवति ग्वालिनी, जो कह कह करैं सो थोरी॥
कब छींके चढ़ि माखन खायो, कब दधि मटुकी तोरी।
अंगुरिन करि कबहूँ नहिं चाखत, घर ही भरी कमोरी॥

एक बार—दो बार—चार बार सही, परन्तु ये उलहने तो प्रतिदिन की बात बन गये। आखिर क्रोध आ ही गया, माँ को। धमकाकर पूछा—कन्हैया, सत्य बोलो बेटा, बात क्या है? बच्चा बोल उठा—भोली-भाली

मैया मेरी, मैं नाहीं दधि खायो ।
ख्याल परै ये सखा सबै मिलि, मेरे मुख लपटायो ॥
देखि तुही, छींके पर भाजन, ऊंचे धर लटकायो ।
तुही निरखि नान्हे कर अपने, मैं कैसे दधि पायो ॥

और देखिए चतुराई—

मुख दधि पोंछि कहत नंद-नंदन, दौना पीठि दुरायो ।

चातुर्य की वाणी ने यशोदा का क्रोध ढीला कर दिया। माँ का हृदय करुणार्द्र हो उठा। गोपियाँ भी भोले की वाक्-चातुरी पर आँखें भर लाईं। तभी तुरंत—

डारि सांटि, मुसकाय तबै गहि सुत को कंठ लगायो ॥

पर बात इतने पर ही तो समाप्त नहीं हो गई। चोर चोरी से गया तो क्या हेरा-फेरी से भी गया! आदत छूट ही न सकी। आखिर एक दिन ऐन मौके पर पकड़े ही गये। गोपियों ने समझ लिया था कि आज कन्हैया को कोई भी बहाना नहीं मिल सकेगा। बोलीं—

स्याम कहा चाहत से डोलत ।
पूछे से तुम वदन दुरावत, सूधे बोल न बोलत ॥
सूने निपट अंधियारे मंदिर, दधि भाजन में हाथ ।
अब कहि कहा बनै हो ऊतर, कोऊ नाहिन साथ ॥

स्याम कुछेक क्षणों के लिए सकपका गये, परंतु तुरंत ही सूर का काव्यत्व उनकी वाणी पर बोल उठा—

मैं जान्यौ यह घर अपनो है, या धोखे में आयो ।
देखत हो गोरस में चींटी, काढ़न को कर नायो ॥

आख़िर एक दिन माँ का क्रोध सीमा को लाँघ उठा—पकड़ा और दोनों हाथ यमलार्जुन वृत्त से बांध दिये। नन्हें हाथों में रस्सी का यह कठोर बंधन !—सभी ने उलहना दिया। स्वयं गोपियों ने इस कठोरता पर यशोदा को वहुत भला-बुरा कहा। इतने में दाऊ भी किसी चोरी से लौट कर आ पहुँचे। दादा को देखते ही अनुज की आँखें वह निकलीं; हिलक-हिलक कर रोने लगे। बल भैया ने कन्हैया को गले लगा लिया। माँ के डर से बन्धन तो नहीं खोल सके, परन्तु आँखें उनकी भी भर आईं। कह उठे—

मैं बरज्यो कै बार कन्हाई,
भली करी दोउ हाथ बँधाये।

फिर माँ के चरणों पर गिरकर हा-हा खाकर कहने लगे—

स्यामहि छोड़ि, मोहि बरु बांधै।

मेरी कठोर माँ, न बाँध नन्हे भाई को तू। कितना कठोर है तेरा जी, जो तनिक से अपराध पर इतना कष्ट दे रही है। कहते हैं, इतने में यमलार्जुन गिर पड़े और कृष्ण बंधन-मुक्त हो गये। वताते हैं, आज यमलार्जुन के अभिशाप की अवधि समाप्त हो गई थी, परंतु हमें तो ऐसा प्रतीत होता है कि वात्सल्यातिरेक

यमलार्जुन की जड़ को गीला कर

हिलीं और उखड़ गईं; कृष्ण

ही नहीं, वात्सल्य को

उमड़ाने वाले चित्र सूर ने और भी अनेक प्रस्तुत किये हैं। बच्चा चाहे कितना ही बड़ा क्यों न हो जाय, परंतु माँ के लिए तो फिर भी वह बच्चा ही है।

कंस के बुलावे पर दोनों लाडले अक्रूर के साथ मथुरा-गमन के लिए तैयार हो रहे हैं—उन्हें जाने का चाव चढ़ा है, पर इस प्रवास का प्रभाव माता के हृदय से पूछो! वह करुण स्वर से पुकार उठती है—अरे, कोई रोको मेरे बच्चों को मथुरा जाने से।

> वरु ए गोधन हरौ कंस सब, मोहि बंदि लै गैलौ।
> इतनौ ही सुख कमल नैन मो, अँखियन आगे खैलौ॥

पर इस विपदा में कोई भी सगा न निकला, लाल चले ही गये। जाते-जाते हिचकी-बँधी वाणी से शीघ्र लौट आने को आग्रह कर दिया।

चले गये और गये भी बहुत से दिन व्यतीत हो गये। राह चलते राहगीरों के हाथों संदेश जाने आरम्भ हो गये—

> सूर पथिक! सुनि मोहि रैनि-दिन बढ़ो रहतु जिय सोच।
> मेरो अलक लड़ैतो लालन ह्वै है करत संकोच॥

पर फिर भी न आये लाड़ले। बड़े ताने-भरे शब्दों में आने की अपील की—

> वह मातो नहिं मानत मोहन, मनों तुम्हारी धाय।

लो न सही, माँ न मानों कोई बात नहीं, मुझे धाय समझ कर ही एक बार दर्शन दे जाओ मेरे लाल!

आखिर एक दिन माँ का क्रोध सीमा को लाँघ उठा—पकड़ा और दोनों हाथ यमलार्जुन वृक्ष से बांध दिये। नन्हें हाथों में रस्सी का यह कठोर बंधन!—सभी ने उलहना दिया। स्वयं गोपियों ने इस कठोरता पर यशोदा को बहुत भला-बुरा कहा। इतने में दाऊ भी किसी चोरी से लौट कर आ पहुँचे। दादा को देखते ही अनुज की आँखें बह निकलीं; हिलक-हिलक कर रोने लगे। बल भैया ने कन्हैया को गले लगा लिया। माँ के डर से बन्धन तो नहीं खोल सके, परन्तु आँखें उनकी भी भर आईं। कह उठे—

मैं बरज्यो कै बार कन्हाई,
भली करी दोउ हाथ बँधाये।

फिर माँ के चरणों पर गिरकर हा-हा खाकर कहने लगे—

स्यामहि छोड़ि, मोहि बरु बांधै।

मेरी कठोर माँ, न बाँध नन्हे भाई को तू। कितना कठोर है तेरा जी, जो तनिक से अपराध पर इतना कष्ट दे रही है। कहते हैं, इतने में यमलार्जुन गिर पड़े और कृष्ण बंधन-मुक्त हो गये। बताते हैं, आज यमलार्जुन के अभिशाप की अवधि समाप्त हो गई थी, परंतु हमें तो ऐसा प्रतीत होता है कि वात्सल्यातिरेक से करुणा के गीलेपन ने यमलार्जुन की जड़ को गीला कर दिया था; आर्द्रातिरेक से जड़ें हिलीं और उखड़ गईं; कृष्ण बंधन-मुक्त हो गये।

बाल-लीला और माखनचोर-लीला ही नहीं, वात्सल्य को

उमड़ाने वाले चित्र सूर ने और भी अनेक प्रस्तुत किये हैं। बच्चा चाहे कितना ही बड़ा क्यों न हो जाय, परंतु माँ के लिए तो फिर भी वह बच्चा ही है।

कंस के बुलावे पर दोनों लाडले अक्रूर के साथ मथुरा-गमन के लिए तैयार हो रहे हैं—उन्हें जाने का चाव चढ़ा है, पर इस प्रवास का प्रभाव माता के हृदय से पूछो! वह करुण स्वर से पुकार उठती है—अरे, कोई रोको मेरे बच्चों को मथुरा जाने से।

> बरु ए गोधन हरौ कंस सब, मोहि बंदि लै गैलौ।
> इतनौ ही सुख कमल नैन मो, ऋँखियन आगे खैलौ॥

पर इस विपदा में कोई भी सगा न निकला, लाल चले ही गये। जाते-जाते हिचकी-बँधी वाणी से शीघ्र लौट आने को आग्रह कर दिया।

चले गये और गये भी बहुत से दिन व्यतीत हो गये। राह चलते राहगीरों के हाथों संदेश जाने आरम्भ हो गये—

> सूर पथिक! सुनि मोहि रैनि-दिन बढ़ो रहतु जिय सोच।
> मेरो अलक लड़ैतो लालन ह्वै है करत संकोच॥

पर फिर भी न आये लाड़ले। बड़े ताने-भरे शब्दों में आने की अपील की—

> वह मातो नहिं मानत मोहन, मनों तुम्हारी धाय।

लो न सही, माँ न मानों कोई बात नहीं, मुझे धाय समझ कर ही एक बार दर्शन दे जाओ मेरे लाल!

सूर के इन करुण भरे शब्दों में माँ के हृदय का वात्सल्य छलका पड़ रहा है।

कहते हैं सूर्य-ग्रहण के अवसर पर कन्हैया दल-बल से कुरुक्षेत्र पहुँचे और उधर से गोप-गोपियों सहित नंद और यशोदा भी। भेंट हुई; कृष्ण-बलराम ने माता-पिता के चरण छुए। प्रेमाधिक्य से माता की तो वाणी ही रुक गई—असीस देते ही न बना; मूर्छित होकर गिर पड़ी। कन्हैया लिपट-लिपट कर रोने लगे। बोले—

तेरी यह जीवन-मूरि, मिलहि किन माई ?
महाराज जदुनाथ कहावत तेरो तो वह कुंवर कन्हाई॥

कन्हैया ने कहा—माँ, मैं यादवों का नाथ तो हूँ, परंतु तेरा "कुंवर कन्हैया" ही हूँ। और सूर ने कहा—

रोम पुलकि, गदगद सब तेहि छिन ,
जलधारा नैननि बरसाई।

इस जलधारा में खारापन थोड़े ही था। यही तो मातृप्रेम था। इसी प्रेम-समुद्र का मंथन करके तो सूर ने अमृत-तुल्य वात्सल्य रत्न हमारे साहित्य को प्रदान किया था। वात्सल्य की सभी अवस्थाओं का जैसा सजीव वर्णन सूरदास ने किया है, वैसा भारतीय साहित्य में अन्यत्र तो दुर्लभ ही है।

"सूर सूर तुलसी ससि" वाली उक्ति का आधार वास्तव में उनका मातृप्रेम-वर्णन ही था। हमारे साहित्य में सूर के परवर्ती कवियों ने भी वात्सल्य का सुंदर चित्रण किया है,

परंतु वहाँ सब कुछ सूर की जूठन-सी ही प्रतीत होती है। तभी तो आलोचकों ने कहा है—"सूर ही वात्सल्य है और वात्सल्य ही सूर है।" इसी सत्य से प्रभावित होकर तो प्रसिद्ध संगीताचार्य तानसेन ने कहा था—

किधौं सूर को सर लग्यौ, किधौं सूर की पीर।
किधौं सूर को पद लग्यौ, तन मन धुनत सरीर॥

## सूर का शृंगार

सूर की ख्याति की दूसरी वस्तु है इनका शृंगार-वर्णन। उनके यहाँ वात्सल्य तो अनुपमेय रहा ही है, शृंगार भी अपने ढंग का और उच्च कोटि का ही बन पड़ा है। शृंगार के भेद हैं—संयोग और विप्रलंभ। जायसी की नागमती का विरह-वर्णन हिंदी साहित्य में विप्रलंभ शृंगार का सर्वोत्कृष्ट उदाहरण है। उसको छोड़कर सूर शृंगार के सर्वोच्च कवि कहे जा सकते हैं। शृंगार की वह कौनसी अवस्था है जो सूर से अछूती रह गई हो। सूर की रसिकता तो सर्वविदित है ही। वे जिस रस में कभी भीग चुके थे उसकी अनुभूति उनसे विलग हो भी कैसे सकती थी। वस्तुतः प्रेमानुभूति की अभिव्यक्ति के लिए प्रबंध की अपेक्षा गीति-पद्धति कहीं अधिक प्रभावजनक होती है; और सूर के गीत तो मानों उनकी रसिकता से और भी सरस हो जाते हैं। विषय की तल्लीनता कवि की सफलता के लिए परम सहायक वस्तु है। इसी तल्लीनता की अनुभूति के लिए सूर उन भौतिक नेत्रों का परित्याग करके साधना-लीन हुए थे। यदि

इस साधना के फलस्वरूप उन्हें अपने कृष्ण का मनमोहक, लुभावना चित्र अपनी अलौकिक झाँकी से चमत्कृत कर भी गया तो अचरज की बात ही क्या ! कृष्ण के चरित्र में इस शृंगारिकता ने कोई विशेषता उत्पन्न की हो यह तो हम नहीं मान सकते। महाभारत का वह नीतिकार—उपदेष्टा मुग़लकाल का मन-ललचावक नायक बनकर ही रह गया। भले ही भक्तों ने अपनी मानसिक तल्लीनता के लिए कृष्ण को इस रूप में सज्जित किया होगा; भले ही तत्कालीन आचार्योंने निराश्रित जनता को उस समय धीरज बँधाने के लिए इस कल्पना को एक अकाट्य युक्ति के रूप में स्वीकार किया होगा, परन्तु यह मनवाने का दावा नहीं किया जा सकता कि कृष्ण की राधा, उसकी अन्य गोपियाँ, मुरली-माधुरी तथा लीला-क्रीड़ाएँ समाज की युवतियों के सम्मान को सुरक्षित रख सकने में समर्थ हो सकीं। अस्तु ! कुछ भी सही, गुरुडमवाद की गोद में पली इस रसिक भक्ति में अनेक रसिया-छैला गोता लगाकर निकले। सूर के अपने ही जीवन में तो नगर-नारियों ने श्रीनाथ जी के मंदिर में आचार्य महाप्रभु के संग रास रचाये थे। आज ही नहीं, यह बात खटक तो उसी दिन गई थी। तभी तो कृष्ण--चरित्र को इस प्रकार दूषित होता हुआ देखकर मर्यादा-भक्त, भारतीय चेतना-प्रतीक महात्मा तुलसीदास ने विष्णु के मर्यादारूप अवतार राम को साहित्य का विषय बनाने का बीड़ा उठाया था, परंतु खेद है कि इनका वह पथ प्रशस्त नहीं हो सका। जनता ने इंद्रियानुभूतिजन्य सुखों के सामने मर्यादा के श्रेयस्कर पथ

को न अपनाकर अपनी भूल को दोहरा ही तो दिया। यदि तुलसी की मर्यादा-महत्ता को जनता ने अपना लिया होता तो हिंदी साहित्य में भक्ति-प्रवाह के पश्चात् शृंगार-साहित्य की अवतारणा न हुई होती। ख़ैर, जो भी हुआ उसके लिए सूर ही एक-मात्र दोषी थे, यह भी हम नहीं कह सकते। हमारी इस मनोवृत्ति पर मुस्लिम-विलासिता का प्रभाव भी अपना रंग चढ़ा चुका था। और यह भी नहीं कहा जा सकेगा कि यहाँ सब केवल काले कोयले ही थे। नहीं, कुछ संच्चे हीरे भी इनमें थे ही; जिनमें सच्ची भक्ति और सच्ची अनुभूति का अंकुर उगा-विकसा और फला-फूला। ऐसे ही तथ्यवादियों में से भक्त-प्रवर रसखान का नाम बड़े सम्मान के साथ लिया जायगा जो सूर की भाँति ही रसिकों के मुहल्ले से आकर विरागियों की बस्ती में आ बसे थे।

सूर ने अपने शृंगार में राधा-कृष्ण के प्रेम को प्रमुखतया बाह्यार्थ विधान से ही सज्जित किया है। उसमें क्रीड़ा, विलास, रास, संयोग की विधियाँ और छेड़-छाड़ की बातें ही प्रमुख हैं। वियोग शृंगार में जिन संचारियों का प्रयोग रहा है, वे भी अधिक चमत्कारपूर्ण नहीं हैं। प्रेम की लीनता का वह रूप कम ही मिलता है जिसमें अनुभूतियों की व्यंजकता स्पष्ट हुआ करती है। पर कुछ भी हो, सूर की राधा हमारे साहित्य की अनुपम कृति है। राधा से कन्हैया का बचपन का संग है। उनके पहले आकर्षण के सम्बन्ध में देखिए—

खेलन हरि निकसे ब्रजखोरी।
कटि कछनी पीतांबर ओढ़े हाथ लिये भंवरा चकडोरी ॥
गये स्याम रवितनया के तट, अंग लसत चंदन की खोरी।
औचक ही राधा तहं देखी, नयन बिसाल भाल दिये रोरी ॥
नील वसन फरिया कटि पहने, बेनी पीठ रुचिर झकझोरी।
सूर स्याम देखत ही रीझे, नैन-नैन मिलि परी ठगोरी ॥

इस प्रथम दर्शन में ही वे परिचय बढ़ाने के लिए उत्सुक हो उठे—

बूझत स्याम, कौन तू गौरी ?
कहां रहत, काकी है बेटी, देखी नहीं कहूं ब्रज खोरी।

उसने भी उत्तर दे दिया—

काहे को हम ब्रजतन आवति, खेलत रहति आपनी पौरी।
स्रवननि सुनति रहति नंद ढोटा करत रहत माखन की चोरी ॥

उत्तर तो था चुभने वाला ही पर नारियों की न-न में स्वीकृति का आभास पाने वालों की दृष्टि में कृष्ण के लिए यह एक साधारण सी बात थी। परिचय हुआ—बढ़ा और खूब ही फूला-फला।

सूर के शृंगार में मुरली का माधुर्य भी अपना एक मोल रखता है। गोपियों की दृष्टि में यह मुरली सदा खलती ही रही है। हर समय यही दुष्टिनी कन्हैया के ओठों का रसपान करती रहती है। तभी तो मुरली में गोपियों का सौतिया-डाह रहता है। प्रेम के प्रभाव ने गोपियों में मुरली के स्वर की

सजीवता देखी और जी भर-भर कर कोसना आरम्भ कर दिया—

मुरली तऊ गोपालहिं भावति।
सुन री सखी ! जदपि नंद नंदहि, नाना नाच नचावति।
राखति एक पांव ठाढ़े करि, अति अधिकार जनावति॥
आपुन पौढ़ि अधर सज्जा पर, कर पल्लव सों पद पलुटावति।
भ्रकुटी कुटिल कोप नासापुट हम पर कोप कंपावति॥

यही शृंगार रासलीला में अपनी चरमावस्था को पहुँच गया है। रास संबंधी एक पद में उसका अनुभव किया जा सकता है—

मानो माई घन घन अंतर दामिनि।
घन दामिनि दामिनि घन अंतर, सोभित हरि-ब्रज भामिनि॥
जमुना-पुलिन मल्लिका मनोहर, सरद सुहायी जामिनि।
सुंदर ससि गुन रूप रागनिधि, अंग-अंग अभिरामिनि॥
रच्यौ रास मिलि रसिक राइ सों मुदित भईं ब्रजभामिनि।
रूपनिधान स्यामसुंदर घन आनंद मन विस्रामिनि॥

इसी प्रकार सूर का वियोग-शृंगार भी अति सुंदर रहा है। कृष्ण के मथुरा-प्रवास पर गोपियों में जो विरह-सागर उमड़ा है उसका तो वार-पार ही नहीं मिल पड़ा है। जिस अनुपस्थिति में गोपियाँ रो-रोकर सूख गईं उस अनुपस्थिति में ये वृंदावन के वृक्ष हरे-भरे क्यों हैं ! गोपियाँ उन्हें ही कोसने लग पड़ती हैं।

मधुवन, तुम कत रहत हरे ?
विरह-वियोग श्यामसुंदर के, ठाढ़े क्यों न जरे ॥
तुम हौ निलज लाज नहिं तुमको, फिर सिर पुहुप धरे ।
ससा स्यार औ बन के पखेरू, धिक-धिक सबन करे ॥
कौन काज ठाढ़े रहे बन में, काहे न उकठि परे ?

इस प्रकार के अनेक परंपरागत उपालंभ सूर के वियोग-शृङ्गार में मिलेंगे। किमधिकम्, सूर का यह शृङ्गार-संयोग और वियोग, दोनों रूपों में साहित्यिक दृष्टि से सर्वथा मौलिक और अनुपम रहा है। भले ही उसने प्रभाव कुछ भी उत्पन्न किया हो, परन्तु एक रसिक का बोलता हृदय उसमें अवश्य है।

## सूर का भ्रमर-गीत

यूँ तो उपालंभ काव्य के रूप में 'भ्रमरगीत' शृङ्गार का ही एक अंग है, परन्तु सूर के यहाँ इसका एक और ही प्रयोजन रहा है। सूर इसे केवल एक साधारण संवाद द्वारा शृङ्गार-सौंदर्य के लिए नहीं लाये। वस्तुतः बात यह है कि मध्ययुग के संतसाधक प्रभु-दर्शन का एक-मात्र साधन ज्ञान को ही मान बैठे थे। इन ज्ञानाभिमानियों की गति को रोकने के लिए भक्ति को आगे लाना अनिवार्य था। ज्ञान और भक्ति का यह संघर्ष भारतीय आध्यात्मिक जगत् की बहुत पुरानी वस्तु है। यूँ तो वल्लभाचार्य ने भी अपने अणुभाष्य में पृथक्-पृथक् ज्ञान और भक्ति दोनों को ही निरर्थक बताया था—

मुख्यं यदद्वैतज्ञानं तत्भक्तिभावैः देशव्यभिचारभावेष्वेकतरदिति

सर्षपस्वर्णाचलयोरिव ज्ञानभक्त्योस्तारतम्यं कथं वर्णनीयम् (३-३-३७)।

रहे तो सूर भी इसी मत के और उन्होंने अविगत और अव्यक्त की महिमा भी गाई इसी दृष्टि से, परंतु संत संप्रदाय की ज्ञानधारा में जनसाधारण कहाँ शांति पा सकता था। वस्तुतः ज्ञान मस्तिष्क की वस्तु है और भक्ति हृदय की। इस मस्तिष्क के दाँव-पेचों की गुत्थियों को सुलझा सकना समाज के प्रत्येक प्राणी का काम नहीं। हाँ, हृदय की भावना को विश्वास की तल्लीनता में बाँध सकना उसकी अपेक्षा बहुत सरल है। भक्त अपनी भक्ति पर मोह कर सकता है। ज्ञानमार्गी की तार्किकता उसे बाँधने में असमर्थ ही रह जाती है। तो, कुछ तो इस कारण और कुछ इस कारण कि दक्षिण के अलवारों (शिव-भक्तों) के संपर्क में आये हुए आचार्य भी इससे प्रभाव ग्रहण कर ही रहे थे, यह भक्तिपथ प्रशस्त होता चला गया। यह हम नहीं कहते कि भक्त-कवियों में निर्गुणियों के ज्ञानमहल पर चढ़ने और उसे अवगाहन करने की बुद्धि नहीं थी, और यदि उनमें योग्यता न होती तो निर्गुणियों की रहस्यवाणी के अनुसार ही दृष्टकूट के ढंग की रचना इनके यहाँ न होने पाती, परंतु जनसाधारण का उपकार उन्हें भक्ति-पथ में ही दीख पड़ा। इसलिए साधारण-बुद्धि जनता के लिए भक्ति का पथ ही प्रचारित किया गया।

भागवत में भ्रमरगीत का प्रसंग न काव्य की दृष्टि से महत्वपूर्ण बन पड़ा है और न विषय-प्रतिपादन की दृष्टि से। भागवत में भक्ति का महत्व प्रतिपादन किया जा रहा है, परन्तु

ज्ञान के विरोध में कुछ भी नहीं कहा गया। लेकिन सूर ने इस विषय को जिस रूप से प्रस्तुत किया है, हमारे साहित्य में वह निराले ही ढंग का है। सूर का यह 'भ्रमरगीत' सूरसागर का सबसे महत्वपूर्ण वाग्वैदग्ध्य-भरा उपालंभ-काव्य है। इस संवाद में तर्क के स्थान पर जो मार्मिकता अपनाई गई है वह अनमोल रही है। ये गीत विप्रलंभ शृङ्गार के उत्कृष्ट उदाहरण हैं।

भ्रमरगीत का कथा-उठान उद्धव के ज्ञानाभिमान से होता है। कृष्ण देखते हैं कि उद्धव ज्ञान के अभिमान में उद्धत होते चले जा रहे हैं। उधर व्रज से बुलावे पर बुलावे आ रहे हैं। वे सोचते हैं, चलो ऐसे समय इस ज्ञानिये को ही अपने जी की निकाल लेने दो। उद्धव को सम्मति दी जाती है—जाओ, गोपियों को कह दो कि निर्गुण के ध्यान में लीन हों। सगुणता में क्या धरा है! इस निर्गुण को ज्ञान का प्रतीक समझना चाहिए और सगुण को भक्ति का (सूर ज्ञान और भक्ति के प्रश्न को निर्गुण और सगुण के रूप में ले आते हैं)। उद्धव निर्गुणता की सारी दार्शनिकता ज्ञान के जहाज़ पर लादकर चल पड़ते हैं। उनका रथ आया देखकर व्रज भर की गोपियाँ घेर कर खड़ी हो जाती हैं। वस्तुतः पहले तो उन्हें यही भ्रम हुआ कि इस रथ में कन्हैया आये होंगे, परन्तु निकट पहुँच कर निराश रह गईं। साथ ही कुछ क्रोध भी आया इन रंग के कालों पर, जो रंग के तो काले हैं ही, मन से भी काले ही निकल जाते हैं। उसने कुछ उपदेश दिया और उत्तर में उन्होंने सत्कार किया इन शब्दों में—

विलग जानि मानहु, ऊधो प्यारे।
वह मथुरा काजर की कोठरि, जे आवहि ते कारे॥
तुम कारे सुफलक सुत कारे, कारे मधुप भँवारे।
तिनहूँ माँझ अधिक छवि उपजत, कमलनैन मनियारे॥

उन्हें उत्तर देने की साँस भी न आई कि झट यही संदेह उत्पन्न कर दिया गया कि कहीं उद्धव यहाँ भूल से तो नहीं आ गये। उद्धव, तुम भूलकर तो इधर नहीं आये, यदि कृष्ण ने तुम्हें जान-बूझकर भेजा है तो सचमुच तुम्हें मूर्ख बनाने के लिए ही—

ऊधो जाहु तुम्हैं हम जाने॥
स्याम तुम्हें यहाँ नाहिं पठाये, तुम हो बीच भुलाने।
ब्रज बासिन सों तुम जोग कहत हो, बातहुँ कहत न जाने॥
साँच कहो तुम को अपनी सौं, बूझति बात निदाने।
सूर स्याम जब तुमहि पठाये तब नेकहुँ मुसकाने॥

बस जान पड़ता है, कृष्ण ने तुम्हें इधर भेजकर तुम्हारे साथ ठट्ठा ही किया है। या शायद तुम उनका संदेश ठीक-ठीक समझ नहीं सके—

ऊधो! जाय बहुरि सुनि आवहु कहा कह्यौ है नंदकुमार॥

पर वे बाज न आये, अपनी ही कहते गये; दूसरों की सुनी ही नहीं। गोपियों को क्रोध आया और लगाई फटकार—

ऊधो! होहु आगे तें न्यारे।
तुम्हें देखि तन अधिक तपत है, अरु आँखिन के तारे।

ऊधो अपनी धुन के पक्के थे, फिर भी न रुके; कहते ही गये अपनी बात। उनकी अप्रिय बातों पर वे फिर खीझ उठीं और बोलीं—

ऊधो! तुम अपनो जतन करो।
हित की कहत कुहित की लागै, किन बेकाज ररौ?
जाय करौ उपचार आपनो, हम जो कहत हैं जी की।
कछू कहत कछुवै कहि डरत, धुनि देखियत नहिं नीकी॥

उद्धव निर्गुण की चर्चा चलाते हैं तो गोपियाँ पूछती हैं—महाशय! इस निर्गुण का पूरा परिचय क्या है, इसके माता-पिता का नाम तो बताइये कृपा करके?

निर्गुण कौन देस को बासी?
मधुकर हँसि समुझाई, सौंह दै बूझति साँच न हाँसी॥
को है जनक, जननि को कहियत, कौन नारि को दासी?
कैसो बरन बेस है कैसो केहि रस में अभिलासी?

उद्धव अपनी बक-बक रोकते नहीं तो उन्हें कहना ही पड़ता है—

सुनि है कथा कौन निर्गुण की रचिपचि बात बनावत।
सगुन-सुमेस प्रगट देखियत, तुम तृन की ओट दुरावत॥

उद्धव ने बताया कि इस निर्गुण की अभिव्यक्ति के लिए योगसाधन की आवश्यकता है। गोपियाँ बोलीं, हम भोली बालिकाएँ अहीरों की, हमें योग की क्या समझ पड़ेगी—

ऊधो, हम अयान मति भोरी,
जानैं तेइ जोग की बातें, जे हैं नवल किसोरी।
सबतें ऊँचो ज्ञान तुम्हारो, हम अहीरि मति भोरी॥

'योग' को श्लिष्टपद बनाकर जो उत्तर दिया गया उससे उद्धव की क्या गति बनी होगी इसका हमें पता नहीं। पर इतना स्पष्ट है कि इस पद में उन्होंने कृष्ण-वियोग के मर्म-आघात को लज्जा के आवरण में व्यक्त कर ही दिया। तभी तो उन्होंने कहा—

ऊधो जी हमहिं न जोग सिखैये।
जोहि उपदेस मिलै हरि हमको सो व्रत नेम बतैये॥

और फिर, ये—

अखियाँ हरिदरसन की भूखी
कैसे रहैं रूप-रस-रांची, ए बतियाँ सुनि रूखी॥

गोपियों को अपने सगुण-सलोने के सामने निर्गुण बेस्वाद-फीका लगता हैउद्धव का योग भी उन्हें स्वीकार नहीं। वे तो चाहती हैं—अपने मोहन का योग—संयोग। जिस योग की वे चर्चा करते हैं उससे तो उन्हें वियोग ही अच्छा। इस रूप में निर्गुण भित्ति का आधार-स्वरूप ज्ञान उन्हें स्वीकार नहीं हो सका है। यही ज्ञान पर भक्ति की विजय है। इस भक्ति के आधार कृष्ण गुणहीन होकर भी निर्गुण से प्रिय लगे हैं—

ऊधो, कर्म कियो मातुल बधि, मदिरा मत्त प्रमाद।
सूर स्याम एते अवगुन में, निर्गुन तें अति स्वाद॥

प्रेमी को उसके हृदय के विरुद्ध कुछ न कहा जाय। अपने विरुद्ध उसे प्रत्येक बात घात करती प्रतीत होती है। वियोग-संतप्ता गोपियाँ इसीलिए प्रत्येक बात का उत्तर कटे-जले शब्दों में देती हैं। और अपने मर्म को बाहरी हँसी से ढके रहना तो भारतीय रमणी का एक परंपरा-प्रसिद्ध गुण है ही। फिर जिसे वे चाहती हैं उससे बढ़कर तो संसार में कुछ भी हो नहीं सकता। प्रिय के प्रेम के आगे मुक्ति भी उन्हें स्वीकार नहीं, तो योग लेकर वे क्या करें।

इस अलौकिक विरह-व्यंजना के साथ गोपियों का जो परिहास मिल गया है वह हमारे साहित्य की अनुपम वस्तु रहेगा। सूर सगुण की महत्ता स्थापित करने में किसी दार्शनिकता का रक्षण ग्रहण नहीं करते, बल्कि उनकी मार्मिक मनोमुग्धकारी सरस उक्तियाँ ही प्रस्तुत होती हैं। यही उनके भक्ति-पक्ष की अभिव्यक्ति है।

## दृष्टकूट-पद

भारतीय संत-महात्माओं की परंपरा में यह प्रथा बहुत ही बुरे ढंग से चली आई है कि उन्होंने अपने जीवन में जो भी रहस्य प्राप्त किये हैं, उन्हें रहस्य ही बनाकर रख छोड़ा है। उन्होंने किसी भेद से परिचित होकर उसे सरल करके प्रचारित करने की इच्छा कभी भी नहीं की। ये हमारे संतमहात्मा कोई भी भेद उस समय ही खोलते थे जिस समय अपना अंतिम समय निकट जान लेते थे। और वह भी सर्वसाधारण के लिए नहीं अपितु केवल उन्हीं चेले-चांटों के लिए जिन्होंने

कि उनकी बहुत दिनों तक सेवा की हो। शायद करते वे ऐसे ही सेवा कराने के लालच से थे। कई संत-महात्मा तो ऐसे भी होते थे जो उन अमूल्य रहस्यों को अपने साथ ही ले जाते थे और उनकी मृत्यु के पश्चात् न उनका नाम रह जाता था और न महत्व ही। ऐसा करने में असली लालच तो केवल स्त्रियों पर अनुशासन जमाये रखने का ही होता था, परंतु कहने को वे यह भी कहते थे कि इस गूढ़ ज्ञान की प्राप्ति का अधिकार केवल तपोनिष्ठों को ही हो सकता है। ऐसा करने में वह रहस्य अथवा छिपा हुआ ज्ञान कोई अधिकारी ही अपने प्रयत्नों से प्राप्त कर सकता था। इसीलिए ये लोग सीधी-सादी बातों को प्रतीकों, संकेतों तथा पारिभाषिक शब्दों की ओट लेकर प्रकट करते थे। यही सांकेतिकता सिद्ध-संतों की रचना में मिलती है। कबीर के पदों में यही 'उलटबाँसियाँ' बनकर आई हैं और सूर के यहाँ 'दृष्टकूट' का नाम लेकर। यह प्रथा केवल पांडित्य-प्रदर्शनार्थ ही चली होगी और उसी भाव में आज भी चलती आ रही है। यमक, रूपक और श्लेषालंकारों ने इस कार्य में बड़ा सहयोग दिया। और यमक तो मानों इस विषय की पूर्णतया अपनी ही वस्तु बन गया। इसे निम्न पद में अच्छी तरह समझा जा सकता है—

सारंग[1] समकर नीक-नीक सम सारंग[1] सरस बखाने;
सारंग[2] बस भय, भयबस सारंग[2], सारंग बिसमै माने॥

---

१—हरिन। २—रागविशेष।

सारंग[3] हेरत उर सारंग[4] ते सारंग सुत ढिग आवै।
कुंतीसुत[5] सुभाव चित समुझत सारंग[6] जाइ मिलावै॥
यह अद्‌भुत कहिवे न जोग जुग देखत ही बनि आवै।
सूरदास विच समैं समुझ करि विपई विपै मिलावै॥

इसी प्रकार एक पद में राधा का चित्र प्रस्तुत किया गया है—

अद्‌भुत एक सुंदर बाग।
जुगल कमल पर गज क्रीड़त है, ता पर सिंह करत अनुराग॥
हरि पर सरवर, सर पर गिरिवर, गिरि पर फूले कंज पराग।
रुचिर कपोत बसे ता ऊपर, ता ऊपर अमृत फल लाग॥
फल पर पुहुप पुहुप पर पल्लव, ता पर सुक पिक मृग मद काग।
खंजन धनुप चंद्रमा ऊपर, ता ऊपर इक मणिधर नाग॥

यह अद्भुत बाग राधा का सौंदर्य-स्वरूप है। कमला में चरणों की ओर गज-क्रीड़ा में मस्तानी चाल की भावना रमी है। सिंह में राधा की पतली कमर की व्यंजना है। हरि पर सरवर कहकर कटिभाग में स्थित नाभि का संकेत हुआ है। इसी सर पर गिरिवर से तात्पर्य वक्षस्थल की पीनता से लिया गया है। कंजपराग में कुचाग्र-लालिमा की ओर संकेत है। कपोत में कंठ और अमृत फल में मुख की आभा अभिव्यंजित है। पुहुप शब्द चिबुक के लिए तथा पल्लव ओठों के लिए

---

३—कृष्ण जी। ४—कमल। ५—कुंतीपुत्र कर्ण, यहाँ भाव है कान से। ६—हृदय

प्रयुक्त हुआ है। शुक से नासिका-सौंदर्य प्रदर्शित किया गया है और पिक से स्वर-माधुर्य-भाव। खजन हैं दो आँखें, धनुष दो भौंहें और चंद्रमा मस्तक; फिर मणिधर नाग स्पष्ट है ही वह वेणी जिसके अग्रभाग में सिंदूर भरा है।

इसमें यमक का प्रयोग नहीं किया है बल्कि उपमेय को छिपाकर केवल उपमान के सौंदर्य द्वारा रूपकातिशयोक्ति प्रस्तुत की गई है। इसी प्रकार एक पद में कृष्ण-सौंदर्य प्रस्तुत किया गया है—

गृह ते चली गोप कुमारि।
घरक ठाढ़ो देखि अद्भुत एक अनुपम मार॥
कमल ऊपर सरल कदली कदली पर मृगराज।
सिंध ऊपर सर्प दोई सर्प पर ससि साज॥
मद्ध ससि के मीन खेलत रूप कांत सुजुक्त।
सूर लखि भई मुदित सुंदर करत आछी उक्ति॥

यहाँ भी चरण हैं कमल, कदली हैं जंघाएँ। मृगराज कहकर सिंह के समान कमर की ओर संकेत किया गया है। सर्प में भुजाओं का संकेत है और ससि में मुख की सुंदरता का। और मीन से स्पष्ट हैं ही—चंचल आँखें।

सूर के पदों की यह सांकेतिकता हमारे साहित्य की कोई नई वस्तु नहीं थी। उसका मूल हमारे साहित्य में अनादि काल से वर्तमान रहा है। संसार के आदिग्रंथ वेद में भी इसी प्रकार के गूढ़ अर्थों की अभिव्यक्ति में यही भावना विद्यमान है। यही परंपरा हमारे साहित्य में आदिकाल से

सारंग[3] हेरत उर सारंग[4] ते सारंग सुत ढिग आवै।
कुंतीसुत[5] सुभाव चित समुझत सारंग[6] जाइ मिलावै॥
यह अद्‌भुत कहिवे न जोग जुग देखत ही वनि आवै।
सूरदास विच समैं समुझ करि विपई विपै मिलावै॥

इसी प्रकार एक पद में राधा का चित्र प्रस्तुत किया गया है—

अद्‌भुत एक सुंदर वाग।
जुगल कमल पर गज क्रीड़त है, ता पर सिंह करत अनुराग॥
हरि पर सरवर, सर पर गिरिवर, गिरि पर फूले कंज पराग।
रुचिर कपोत वसे ता ऊपर, ता ऊपर अमृत फल लाग॥
फल पर पुहुप पुहुप पर पल्लव, ता पर सुक पिक मृग मद काग।
खंजन धनुप चंद्रमा ऊपर, ता ऊपर इक मणिधर नाग॥

यह अद्भुत वाग राधा का सौंदर्य-स्वरूप है। कमला में चरणों की ओर गज-क्रीड़ा में मस्तानी चाल की भावना रमी है। सिंह में राधा की पतली कमर की व्यंजना है। हरि पर सरवर कहकर कटिभाग में स्थित नाभि का संकेत हुआ है। इसी सर पर गिरिवर से तात्पर्य वक्षस्थल की पीनता से लिया गया है। कंजपराग में कुचाग्र-लालिमा की ओर संकेत है। कपोत में कंठ और अमृत फल में मुख की आभा अभिव्यंजित है। पुहुप शब्द चिवुक के लिए तथा पल्लव ओठों के लिए

३—कृष्ण जी। ४—कमल। ५—कुंतीपुत्र कर्ण, यहाँ भाव है कान से। ६—हृदय

प्रयुक्त हुआ है। शुक से नासिका-सौंदर्य प्रदर्शित किया गया है और पिक से स्वर-माधुर्य-भाव। खजन हैं दो आँखें, धनुप दो भौंहें और चंद्रमा मस्तक; फिर मणिधर नाग स्पष्ट है ही वह वेणी जिसके अग्रभाग में सिंदूर भरा है।

इसमें यमक का प्रयोग नहीं किया है बल्कि उपमेय को छिपाकर केवल उपमान के सौंदर्य द्वारा रूपकातिशयोक्ति प्रस्तुत की गई है। इसी प्रकार एक पद में कृष्ण-सौंदर्य प्रस्तुत किया गया है—

गृह ते चली गोप कुमारि।
परक ठाढो देखि अद्‌भुत एक अनुपम मार॥
कमल ऊपर सरल कदली कदली पर मृगराज।
सिंध ऊपर सर्प दोई सर्प पर ससि साज॥
मद्ध ससि के मीन खेलत रूप कांत सुजुक्त।
सूर लखि भई मुदित सुंदर करत आछी उक्ति॥

यहाँ भी चरण हैं कमल, कदली हैं जंघाएँ। मृगराज कहकर सिंह के समान कमर की ओर संकेत किया गया है। सर्प में भुजाओं का संकेत है और ससि में मुख की सुंदरता का। और मीन से स्पष्ट हैं ही—चंचल आँखें।

सूर के पदों की यह सांकेतिकता हमारे साहित्य की कोई नई वस्तु नहीं थी। उसका मूल हमारे साहित्य में अनादि काल से वर्तमान रहा है। संसार के आदिग्रंथ वेद में भी इसी प्रकार के गूढ़ अर्थों की अभिव्यक्ति में यही भावना विद्यमान है। यही परंपरा हमारे साहित्य में आदिकाल से

आई थी। दृष्टकूट का अभिप्राय है—कठिन प्रश्न अथवा पहेली। सो आदि-प्रसिद्ध मुस्लिम कवि खुसरो की पहेलियों और कह-मुकरियों में भी यही वस्तु रही है। रसिक कवि विद्यापति ने भी इस प्रकार के प्रयोग किये ही हैं। कुछ आलोचकों का तो यहाँ तक कहना है कि सूर पर भी विद्यापति की ही कूटवाणी का प्रभाव रहा है। कुछ भी हो, सूर के दृष्टकूटों में अपनी योग्यता का अभाव तो है ही नहीं। निर्गुणिये कबीर की रहस्य-वाणी में भी इसी छलवाणी का प्रयोग हुआ है। अपनी उलट-वाँसियों में तो कबीर इतने जटिल हो गये हैं कि लोग उनका ठीक-ठीक अर्थ न निकाल सकने पर उन्हें व्यर्थ की ऊटपटांग रचना ही कहने लग पड़े हैं। कुछ भी सही, इस प्रकार की रचना में हमारे साधकों ने अपनी साधना की अमूल्य निधियाँ अवश्य ही छिपाकर रखी थीं। भले ही उन्होंने अनुभूत ज्ञान को सर्वसाधारण के लिए सुलभ नहीं होने दिया, परन्तु यह भी उचित ही रहा; क्योंकि ऐसा होने से इस गूढ़ ज्ञान को खोजिया ही प्राप्त कर सकने का अधिकारी हो सका। जिसे लगन लगेगी वह पा लेगा। जिसमें सच्ची तल्लीनता का अभाव होगा वह इन अनमोल मणियों का स्पर्श करके इन्हें अपवित्र नहीं कर पायेगा।

इसके अतिरिक्त ये रूपक साधकों के अपने मनों को भी खूब रिझाते रहे होंगे। उनकी अपनी दृष्टि किस वस्तु को किस रूप में देख पाती रही होगी, इसमें उनकी अनुभूतियाँ और योग्यता की पहुँच कितना चमत्कार रखती होगी, यह सब उनकी

सांकेतिकता से स्पष्ट हो जाता है। उनकी रचना में प्रयोग हुए उपमानों के रूप में आये हुए संकेत केवल काव्य-परंपरा में आये उपमान ही नहीं थे, ये तो उनकी अपनी चमत्कार-पूर्ण बुद्धि का ही प्रकाशन था—और इसी में उनके महत्त्व का ममत्त्व रखा था।

इस प्रकार हम देखते हैं कि सूर कृष्णकाव्य के सर्वोत्कृष्ट कवि हैं। केवल तुलसी को छोड़कर हमारे साहित्यभर में उनका स्थान सबसे ऊँचा है और नये प्रसंगों की सृष्टि करने में तो वे तुलसी से भी आगे हो गये हैं। भले ही सूर का काव्यक्षेत्र तुलसी की भाँति व्यापक नहीं था, परंतु फिर भी जिस परिमित क्षेत्र में उसने अपनी वाणी का प्रेमामृत बहाया उसमें उसका कोई कोना सूना नहीं रहा। भक्ति के क्षेत्र में सूर का शृंगार और वात्सल्य अनूठे ही हैं, बल्कि वात्सल्य का तो उन्हें अवतार ही कहना चाहिए। सूर के अतिरिक्त अन्य सभी कवियों का वात्सल्य तो सूर का उच्छिष्ट-मात्र ही प्रतीत होता है। अपने भ्रमरगीतों में उन्होंने अपने प्रत्युत्पन्नमतित्व का प्रमाण दिया है और अपने दृष्टकूटों में रहस्यमयी साधना के अधिकारी होने का।

वात्सल्य, शृंगार, भ्रमरगीत और दृष्टकूटों के अतिरिक्त उनका शांतरस और प्रकृतिवर्णन भी अच्छा रहा है। शांतरस भक्ति का आधार है और इस प्रकार वह उनकी वात्सल्य-भाव की भक्ति का अंग हो जाता है तथा प्रकृति-चित्रण को शृंगार के उद्दीपन-विभाव का रूप प्राप्त हो जाता है। इस रूप में

इन वस्तुओं को हमने पृथक्-पृथक् स्थान न देकर अपने विषय को संक्षेप से प्रस्तुत करने का प्रयत्न किया है।

इस अवस्था में हम सूर को कृष्ण-काव्य-धारा का सर्वश्रेष्ठ कवि मानते हैं। कृष्ण-भक्ति-धारा में आगे चलकर आने वाले कवियों में ऐसी कौनसी बात है जो उनमें न आ पाई हो। इसीलिए तो उनके किसी आलोचक ने कहा था कि—

तत्त्व तत्त्व सूरा कही, तुलसी कही अनूठि।
बची खुची कबिरा कही, और कही सब झूंठि॥

सचमुच सूर ने पते की कही है—उसने तत्त्व की ही कही है।

---

# जयशंकर प्रसाद

## राजेन्द्रसिंह गौड़

प्रसाद की रचनाएँ—

प्रसाद जी हिन्दी-साहित्य के निष्णात पंडित और प्रतिभा-सम्पन्न कवि थे। अपने अल्पकालीन साहित्यिक जीवन में उन्होंने जो कुछ लिखा, उस पर हिन्दी-साहित्य को गर्व है और वह उसकी स्थायी सम्पत्ति है। क्रमिक विकास के अनुसार हम उनकी समस्त रचनाओं को तीन भागों में विभाजित कर सकते हैं—१. पूर्वकाल [ सन् १६१०-२२ ] २. मध्य-काल [ सन् १६२३-१६२६ ] और ३. अन्तिम काल [सन् १६२६-३७]

प्रसाद जी ने अपने साहित्यिक जीवन के पूर्वकाल में विशाख, राज्यश्री, अजातशत्रु, झरना, प्रतिध्वनि, छाया, प्रेम-पथिक, महाराणा का महत्त्व तथा चित्राधार; मध्य-काल में स्कन्दगुप्त, चन्द्रगुप्त, कामना, आकाशदीप, आँसू, कंकाल और एक घूँट और अन्त में आँधी, तितली, ध्रुवस्वामिनी, इन्द्रजाल, लहर, कामायनी, काव्य और कला तथा अधूरा उपन्यास 'इरावती' की रचना की। इस प्रकार उनके साहित्यिक जीवन का मध्य तथा अन्तिम काल ही अधिक महत्त्वपूर्ण है।

साहित्यिक दृष्टिकोण से प्रसाद जी की रचनाओं का वर्गीकरण निम्न प्रकार से हो सकता है:—

१. उपन्यास—कंकाल, तितली और अधूरा इरावती।

२. नाटक—राज्यश्री, अजातशत्रु, स्कन्धगुप्त, चन्द्रगुप्त, ध्रुवस्वामिनी।

३. कहानी-संग्रह—छाया, प्रतिध्वनि, आकाशदीप, आँधी और इन्द्र-जाल।

४. काव्य—चित्राधार, कानन-कुसुम, करुणालय, महाराणा का महत्त्व, झरना।

५. निबन्ध—काव्य और कला।

प्रसाद पर प्रभाव—

प्रसाद जी की बहु-अंगी रचनाओं को देखकर यह सहज ही अनुमान लगाया जा सकता है कि उन्हें साहित्य-सृजन की प्रेरणा कई क्षेत्रों से प्राप्त हुई थी। उनके पारिवारिक जीवन के अध्ययन से यह पता चला है कि वह बचपन ही से कवियों, कलाविदों और गायकों के सम्पर्क में आ गये थे। उनके दादा दानी तो थे ही, साहित्य-प्रेमी भी थे। उनके यहाँ साहित्य-प्रेमियों का आये दिन जमघट रहता था। उनके पिता भी अपने पिता की भाँति ही उदार, दानी और साहित्य-प्रेमी थे। उनके समय में भी साहित्यिकों का आना-जाना होता था। ऐसे वातावरण का बालक प्रसाद पर प्रभाव पड़ना स्वाभाविक ही था। अतः पद्य-रचना की ओर उनकी रुचि बढ़ी। इस रुचि को उनकी धार्मिक यात्रा से बहुत बल मिला। अपने जीवन के प्रभात-काल में अमर कण्टक पर्वतमालाओं के बीच उन्होंने जो यात्रा की उसने उनकी कल्पना के पंख उन्मुक्त कर

दिये और वह काव्यलोक में स्वतंत्रतापूर्वक विचरने लगे। आधी-आधी रात तक कवि-गोष्ठियों में बैठकर समस्यापूर्ति करनेवाले कवियों की कविता सुनना और फिर उसे मन में गुनगुनाना उनका स्वभाव-सा हो गया। उनका यही स्वभाव कालान्तर में विकसित होकर उन्हें कवि बनाने में सफल हुआ।

पर कविता सुनने और उसे अपने जीवन के सुखद क्षणों में गुनगुनाने से ही कोई कवि नहीं हो जाता। कवि होने के लिए सहज प्रतिभा, अध्ययन और अभ्यास की भी आवश्यकता होती है। बालक प्रसाद में प्रतिभा तो थी, पर अध्ययन और अभ्यास का अभाव था। इस दिशा में उन्हें प्रेरणा मिली ब्रह्मचारी दीनबन्धु जी से। पिता की असामयिक मृत्यु से जब उन्हें स्कूली शिक्षा को तिलाञ्जलि देनी पड़ी तब पं० दीनबन्धु ब्रह्मचारी ने ही उन्हें संस्कृत तथा उपनिषद् पढ़ाने का भार अपने ऊपर लिया। वे अपने समय के संस्कृत-साहित्य के निष्णात पंडित थे। अतः उनकी शिक्षा का बालक प्रसाद के कोमल मस्तिष्क पर बहुत प्रभाव पड़ा। प्रसाद में हम जो संस्कृत-साहित्य के प्रति आस्था पाते हैं, वह केवल इसी कारण से है। वास्तव में उनका संस्कृति-साहित्य-सम्बन्धी ज्ञान ब्रह्मचारी जी की देन है जिसे उन्होंने अपनी यौवनावस्था में स्वयं परिपक्व बनाया है। इसी प्रकार के अध्ययन, चिन्तन और अभ्यास के आलोक में उनके कवि-जीवन का महत्त्व आँका जा सकता है। उनकी कविताओं से यह स्पष्ट है कि उनके जीवन पर बौद्ध-दर्शन तथा संस्कृति के धार्मिक ग्रन्थों का प्रचुर

प्रभाव पड़ा है। उनका कुटुम्ब शैव था। उन्होंने शैव-दर्शन का भी गंभीरतापूर्वक अध्ययन किया था। उनके जीवन में जो स्फूर्ति और संसार के प्रति जो उत्फुल्लता का भाव हम देखते हैं वह इसी शैव-दर्शन के प्रभाव के कारण। अतः उनकी रचनाओं की आलोचना करते समय हमें उनके जीवन पर पड़े हुए इन समस्त प्रभावों को ध्यान में रखना चाहिए।

प्रसाद का उपन्यास-साहित्य—

हिन्दी-साहित्य के आधुनिक उपन्यासकारों में प्रसाद जी का स्थान प्रमुख है। उन्होंने ऐसे समय में उपन्यास लिखना प्रारम्भ किया जब हिन्दी-साहित्य-क्षेत्र में प्रेमचन्द के अतिरिक्त कोई नहीं था। प्रेमचन्द हिन्दी-उपन्यास-साहित्य के अग्रदूत थे। उन्होंने सर्वप्रथम आधुनिक चरित्र-प्रधान हिन्दी-उपन्यासों का ढाँचा खड़ा किया और उनमें मानव के सुख-दुःख की पहेलियों, सामाजिक जटिलताओं और जीवन की विभिन्न परिस्थितियों का स्पष्ट आकर्षक चित्र उपस्थित किया। प्रेमचन्द के पूर्व का भारतीय कथा-साहित्य पौराणिक तथा धार्मिक था। कुछ ऐसे उपन्यास भी जनता के हाथों में दिखाई देते थे जिनमें साहसिक क्रियाओं का वर्णन ही कथा का मुख्य उद्देश्य माना जाता था। प्रेमचन्द ने हिन्दी-कथा-साहित्य के इस रूप में परिवर्तन किया। उन्होंने अपने उपन्यासों में साहसिक क्रियाओं के स्थान पर आत्मा को आश्रय दिया। इस प्रकार उन्होंने जासूसी, तिलिस्मी तथा घटना-प्रधान पौराणिक उपन्यासों के युग में चरित्र-प्रधान उपन्यासों का आयोजन किया।

प्रसाद जी प्रेमचन्द के समकालीन थे। इसलिए प्रेमचन्द के पश्चात् हिन्दी-उपन्यास-साहित्य में प्रसाद जी का ही स्थान है। उन्होंने तीन उपन्यासों की रचना की है—१. कंकाल, २. तितली और ३. इरावती।

प्रसाद जी के इन उपन्यासों की कुछ अपनी विशेषताएँ हैं। सबसे पहली विशेषता उनके उपन्यासों की है—कथानक की मौलिकता और पात्रों की स्पष्टवादिता। उनके कथानक का मानव-जीवन से सीधा सम्बन्ध है। उनमें मानव-जीवन के पाप-पुण्य की चर्चा इतने स्वतंत्र ढंग से और इतने खुले शब्दों में की गई है कि समाज को पतितों के प्रति सहानुभूति प्रकट करने का साहस होता है। उन्होंने अपने इन कथानकों द्वारा हिन्दी-उपन्यास-साहित्य को आश्चर्यजनक घटनाओं के दलदल से निकालकर उच्च भाव-भूमि पर उतारा है और भावी उपन्यास-लेखकों के लिए नवीन दिशा का पथ-प्रदर्शन किया है। उनके सभी पात्र सजीव और स्पष्टवक्ता हैं। वे अपने हृदय का पाप-पुण्य किसी से छिपाकर घृणा और द्वेष के पात्र नहीं बनते। उनके प्रति पाठक की सहज सहानुभूति जागृत होती है। दूसरी विशेषता उनके उपन्यासों की है—मानसिक द्वन्द्व के सुन्दर शब्दचित्र। समाज के बन्धनों से उन्मुक्त मानव हृदय का चित्र उतारने में प्रसाद जी बड़े कुशल हैं। मनोभावों के द्वन्द्व का हृदय पर ही नहीं, शारीरिक व्यापारों पर भी सम्यक् प्रभाव पड़ता है। इसलिए मनोभावों का चित्र उपस्थित करने के साथ-साथ उनके उपन्यासों में हमें शारीरिक व्यापारों के भी सुन्दर और

प्रभावशाली चित्र बहुतायत से मिलते हैं। तीसरी विशेषता उनके उपन्यासों की है—उनका दृश्य-वर्णन। वे अपने उपन्यासों में प्रकृति, ग्राम, नगर और समाज सबके सम्यक् चित्र उपस्थित करते हैं और उनसे अपने पाठकों को इतना प्रभावित कर देते हैं कि उनका हृदय उपन्यास के कथानक से क्षण भर के लिए हटने नहीं पाता। 'कंकाल' और 'तितली' में ऐसे दृश्यों की कमी नहीं है। चौथी विशेषता जिसके कारण प्रसाद उपन्यास-कार समझे और माने जाते हैं उनकी भाव-प्रवणता है। भावों को जगाने में, उनको आन्दोलित, संयत और सफल बनाने में वे अपने उपन्यास और काव्य में एक से हैं और इसमें सन्देह नहीं कि उन्होंने अपने अनुभवों के प्रचुर वैभव के साथ अपनी कोमल भावनाओं का सहज मिश्रण करके कल्पना के सहारे जिन कला-कृतियों को जन्म दिया है वे हिन्दी-साहित्य की स्थायी सम्पत्ति हैं। पाँचवीं विशेषता उनके उपन्यासों की है—भाषा की सरलता। अपने उपन्यासों में प्रसाद जी अपने नाटकों की अपेक्षा अधिक चलती हुई, बोधगम्य, सरल, मुहावरेदार, प्रसाद और ओजपूर्ण भाषा का व्यवहार करते हैं। नाटकों में उनकी भाषा अधिक क्लिष्ट और बोझिल हो गई है। इसलिए कला की दृष्टि से परिपूर्ण होने पर भी वे पाठकों को अपने में इतना तन्मय नहीं कर पाते जितना कि उनके उपन्यास। इन विशेषताओं के अतिरिक्त चित्रमय सूक्तियों का प्रयोग, आधुनिक मानव-जीवन-सम्बन्धी समस्याओं का प्रतिबिम्ब, कला और प्राचीन संस्कृति एवं सभ्यता सम्बन्धी विचार आदि बहुत सी

ऐसी बातें हैं जिनका प्रसाद के उपन्यासों में बाहुल्य है। उनके उपन्यास उन्मुक्त यौवन के प्रणय की समस्याओं के उपन्यास हैं।

प्रसाद का कहानी-साहित्य—

उपन्यासों के अतिरिक्त प्रसाद जी ने कहानियाँ भी लिखी हैं। ऐतिहासिक दृष्टि से हिन्दी के कहानीकारों में उनका प्रथम स्थान है। उन्होंने तीन प्रकार की कहानियाँ लिखी हैं। उनकी कुछ कहानियाँ साधारणतः भावात्मक और कला की दृष्टि से निम्न-कोटि की हैं, पर उनकी जो कहानियाँ रहस्यवादात्मक तथा यथार्थ-वादात्मक हैं वह हिन्दी में अपना एक निजी महत्त्व रखती हैं। अपनी यथार्थवादी कहानियों में साधारण कोटि के पात्रों के प्रति गुप्त रूप से वह अपनी सहानुभूति का परिचय बराबर देते रहते हैं। यही यथार्थवादी साहित्य का सिद्धान्त है। प्रसाद अपने यथार्थवादी साहित्य में स्पष्ट हैं। उन्होंने कहानी-कला को बहुत ऊँचे स्थान पर उठाया है। उनकी कहानियों में हमें प्रथम बार आधुनिक कहानी-लेखन-कला का परिचय मिलता है। उनकी कहानियों का कथानक, उनकी कविता के विषय की भाँति, एक मनोवृत्ति, हृदय का एक चित्र, किसी घटना की एक रेखा, प्रेम की एक झलक अथवा निष्ठुरता की ओर एक संकेत मात्र रहता है। यही उनकी कहानी के विषय हैं। इन विषयों के लिए उन्हें प्रयास नहीं करना पड़ा, इधर-उधर से सामग्री एकत्र करने की आवश्यकता नहीं हुई। उनके मन में भावनाएँ उठीं और उन्होंने कहानी लिख डाली। यही कारण है कि उनकी अधिकांश कहा-नियाँ भावात्मक हैं और सरलतापूर्वक कहानी-कला की कसौटी

पर नहीं कसी जा सकतीं। एक बात और है, भावात्मक कहानियों का कोई उद्देश्य विशेष नहीं होता। वे प्रचार अथवा प्रशंसा की दृष्टि से नहीं लिखी जातीं। वे तो कहानी-लेखक की तन्मयता की प्रकाशन-मात्र होती हैं। वे जो कुछ लिखता है, अपनी धुन में, अपने भावों से प्रभावित होकर लिखता है। प्रसाद जी इसी वर्ग के कहानी-लेखक हैं। उनकी कहानियों में राग-विराग का, सुख-दुःख का जो अन्तर्द्वन्द्व है वह अन्यत्र दुर्लभ है। कुछ आलोचकों का यह कहना है कि प्रसाद जी की अधिकांश कहानियों में अस्वाभाविकता है। ऐसा कहनेवालों को यह स्मरण रखना चाहिए कि उनकी कहानियों के कथानक का विकास किसी रहस्य की छाया में होता है। अतएव उनकी कहानियों के सम्बन्ध में स्वाभाविकता अथवा अस्वाभाविकता का प्रश्न ही नहीं उठता। उनकी कहानियाँ स्थूल जगत् में सम्बन्ध न रखकर भाव-जगत् से सम्बन्ध रखती हैं। वे कहानीकार के साथ ही कवि भी हैं, पर अपनी कहानियों में वे सर्वथा भावात्मक चित्र ही प्रस्तुत नहीं करते। उन्होंने वास्तविक चित्र भी उतारे हैं और बड़ी सफलतापूर्वक उतारे हैं। वे अपनी प्रांजल भाषा, अद्भुत व्यंजनकुशलता और भावों की तीव्रता से सहज ही पाठक को अपनी ओर खींच लेते हैं और उसे अनुभव नहीं होने देते कि कोई कहानी कह रहा है। इसी में कहानी-कला की सफलता का रहस्य है और इस दृष्टि से प्रसाद जी आधुनिक हिन्दी-कहानी-साहित्य के अग्रदूत हैं। उनकी कहानियों में निश्छल यौवन, करुण प्रणय और दर्दीली स्मृति के चित्र

भिन्न-भिन्न प्रकार से चित्रित होते रहते हैं। इन्हीं चित्रों के साथ-साथ कुछ सूक्ष्म मानवी मनोवृत्तियों की एक क्षीण, पतली-सी रहस्यपूर्ण रेखा भी अंकित कर दी जाती है। उनकी सभी कहानियों का 'थीम' प्रायः एक-सा है, केवल स्थान और पात्रों के नाम में अन्तर है। संक्षेप में हम यह कह सकते हैं कि उनकी कहानियाँ एकांकी नाटकों की भाँति एकांगी होती हैं, जिनमें एक मनोवृत्ति, हृदय का एक चित्र अथवा घटना की एक क्षीण रेखा होती है। इसीलिए हमें उनकी कहानियाँ पढ़ते समय गद्य-काव्य का सा आनन्द मिलता है।

प्रसाद और प्रेमचन्द—

प्रसाद और प्रेमचन्द दोनों अपने समय के महान् कलाकार हैं। प्रेमचन्द कहानीकार, उपन्यासकार और नाटककार हैं। साहित्य के विभिन्न अंगों पर उन्होंने कुछ निबन्ध भी लिखे हैं। प्रसाद, प्रेमचन्द की भाँति, कहानीकार, उपन्यासकार, नाटककार और निबन्ध-लेखक तो हैं ही, कवि भी हैं। प्रसाद स्पष्टतः दो ही रूपों में हमारे सामने आते हैं—कवि के रूप में और नाटककार के रूप में। उनका औपन्यासिक रूप इन दोनों रूपों के सामने गौण हो जाता है, पर प्रेमचन्द का एक ही रूप है और वह है उनका औपन्यासिक रूप। अपने इस रूप में वे प्रसाद की अपेक्षा महान् और अग्रगण्य हैं। उपन्यास और कहानी के क्षेत्र में प्रसाद उनकी समता नहीं कर सकते। उन्होंने दर्जनों उपन्यास लिखे हैं, दर्जनों कहानी-संग्रह प्रकाशित कराये हैं; पर प्रसाद का साहित्य इस दिशा में इतना विस्तृत नहीं है।

प्रसाद और प्रेमचन्द की साहित्यिक रचनाओं की संख्या एवं मात्रा में अन्तर तो है ही, उनके दृष्टिकोण, उनकी शैली तथा उनके प्लाट में भी अन्तर है। उपन्यासकार और कहानी-लेखक दोनों हैं, पर दोनों अपने-अपने पात्रों को अपने-अपने उपन्यासों तथा कहानियों में अपने ढंग से, अपने दृष्टिकोण के अनुसार उपस्थित करते हैं। इसमें सन्देह नहीं कि दोनों कलाकारों को भारत के विकृत सामाजिक आचार-विचारों के प्रति उत्कट असन्तोष है, पर उस असन्तोष को प्रकट करने का, उसे अपने पाठकों के सामने उपस्थित करने का ढंग पृथक्-पृथक् है। प्रेमचन्द ने अपने उपन्यासों में भारतीय समाज की जिन समस्याओं का चित्र उपस्थित किया है वह स्पष्ट है, सबकी आँखों के सामने है, पर इन समस्याओं के अतिरिक्त कुछ ऐसी भी समस्याएँ हैं जो भारतीय समाज को भीतर से खोखला बनाती जा रही हैं। प्रसाद ने अपने उपन्यासों में इसी प्रकार की समस्याओं को स्थान दिया है। अतः हम यह कह सकते हैं कि प्रेमचन्द ने जिस समाज को ऊपर से देखा है, प्रसाद की पहुँच उसके भीतर है। यही कारण है कि प्रेमचन्द जहाँ अपने उपन्यासों में किसानों की दयनीय स्थिति, सामाजिक विषमता तथा आर्थिक समस्याओं का चित्र उपस्थित करते हैं, वहाँ प्रसाद अपने उपन्यासों में इन समस्त समस्याओं की आड़ में होनेवाले पापाचार का चित्र उपस्थित करते हैं। यदि आप 'कंकाल' के कथानक पर विचार करें तो स्पष्ट ही पता चलेगा कि प्रसाद ने अपने इस उपन्यास में धार्मिक पृष्ठभूमि पर भारतीय समाज के ऐसे ही

नग्न चित्र उतारे हैं। प्रेमचन्द के उपन्यासों में इस प्रकार के चित्रों का अभाव है। प्रसाद की औपन्यासिक कला का विकास पतितों को उठाने में, घृणित पात्रों को अपनाने में हुआ है। इसलिए उनके उपन्यास यथार्थवादी हैं। प्रेमचन्द अपने उपन्यासों में कहीं आदर्शवादी और कहीं यथार्थवादी हैं। ऐसा जान पड़ता है कि वह यथार्थवाद और आदर्शवाद दोनों के मोह में पड़कर अपने उपन्यासों में बराबर भटकते से रहे हैं।

कथावस्तु की इस प्रकार की विभिन्नता के साथ-साथ इन दोनों कलाकारों के सम्बन्ध में एक बात और विचारणीय है। जैसा कि पहले बताया जा चुका है, 'तितली' प्रसाद का दूसरा उपन्यास है। इस उपन्यास पर प्रेमचन्द की समस्याओं का प्रभाव स्पष्ट रूप से दिखाई देता है। प्रसाद ने अपने इस उपन्यास में प्रेमचन्द के प्रायः सभी प्रिय पक्षों का समाहार कर दिया है। ऐसा जान पड़ता है कि इस एक उपन्यास में ही वह भारतीय वातावरण के अधिक से अधिक चित्र अंकित करने के प्रयास में संलग्न रहे। यही कारण है कि उनके इस उपन्यास में कथानक की बहुलता हो गई है। प्रेमचन्द के प्रायः सभी उपन्यासों में कथानक की बहुलता है। अन्तर केवल इतना ही है कि जहाँ प्रसाद ने अपने कथानक की बहुलता का निर्वाह कलात्मक ढंग से किया है, वहाँ प्रेमचन्द के कथानक कुछ शिथिल और अस्वाभाविक से हो गये हैं। 'रंगभूमि', 'प्रेमाश्रम' तथा 'कर्मभूमि' में कहीं-कहीं ऐसा प्रतीत होता है कि उनमें अनावश्यक कलेवर-वृद्धि की गई है। प्रसाद के कथानक में

निरर्थक भरती की प्रवृत्ति नहीं है। वह उतना ही कहते हैं जितना उन्हें कहना चाहिए। इसीलिए उनके कथानक का उत्थान, विकास और उसकी समाप्ति सभी बड़े क्रमिक और कलात्मक ढंग से होते हैं। इने-गिने स्थलों को छोड़कर उनके कथानकों में सामंजस्य का अभाव कहीं भी दृष्टिगोचर नहीं होता।

अब दोनों कलाकारों के उपन्यासों की पात्र-कल्पना पर विचार कीजिए। प्रसाद के उपन्यासों के पात्र बड़े समाज से—समृद्धशाली समाज से सम्बन्ध रखते हैं। प्रेमचन्द के पात्र प्रायः ग्रामीण समाज से लिये गये हैं। पर पात्रों के चरित्र की जैसी गहन विवेचना हमें प्रेमचन्द के उपन्यासों में मिलती है वैसी प्रसाद के उपन्यासों में नहीं है। प्रसाद ने अपने पात्रों को प्रेमचन्द के पात्रों की अपेक्षा विकास-स्वातन्त्र्य अधिक दिया है। इसलिए प्रसाद के कुछ पात्र अपेक्षाकृत अधिक अस्वाभाविक और काल्पनिक हो गए हैं। 'तितली' के प्रायः सभी प्रमुख पात्र अधिक भावुक हैं। इस प्रकार की भावुकता प्रेमचन्द के पात्रों में नहीं है। इसका एक कारण यह हो सकता है कि प्रसाद स्वयं दार्शनिक और भावुक हैं। इसीलिए वे अपने पात्रों को भी अपने ही रंग में रंगकर उपस्थित करते हैं। इसका दूसरा कारण यह हो सकता है कि प्रसाद के पात्र व्यक्ति होते हैं। वे किसी वर्ग का प्रतिनिधित्व नहीं करते। प्रेमचन्द के पात्र किसी-न-किसी वर्ग का प्रतिनिधित्व करते हैं। अपने इसी दृष्टिकोण के कारण प्रेमचन्द को अपने उपन्यासों में सफलता मिली है। इस दृष्टि से [illegible] जो उन्होंने [illegible] पात्रों की

कल्पना की है, वहाँ उन्हें अधिक सफलता नहीं मिली है। प्रसाद इस दिशा में सफल हुए हैं। वह वर्गों का प्रतिनिधित्व करनेवाले पात्रों का निर्माण सफलतापूर्वक नहीं कर सके हैं। यही कारण है कि प्रसाद के पात्र प्रेमचन्द के पात्रों की अपेक्षा अधिक स्वतन्त्र और मनमौजी हैं।

यह तो हुआ उपन्यास-साहित्य के क्षेत्र में दोनों कलाकारों के दृष्टिकोणों का अन्तर। कहानी-साहित्य के क्षेत्र में हमें उनके व्यक्तिगत दृष्टिकोणों का अन्तर स्पष्ट रूप से दिखाई देता है। प्रेमचन्द की कहानियाँ प्रायः घटना-प्रधान होती हैं और प्रसाद की भावना-प्रधान। प्रेमचन्द अपनी कहानियों में सामाजिक चित्र की अवतारणा का लक्ष्य रखते हैं और प्रसाद अपनी कहानियों में मानसिक चित्र की उद्भावना करते हैं। इस प्रकार एक में वस्तु-कला है तो दूसरे में ललित कला। टाल्स्टाय और तुर्गनेव की कहानी-कला में जो अन्तर है वही अन्तर प्रेमचन्द और प्रसाद की कहानी-कला में पाया जाता है। टाल्स्टाय की कहानियाँ जनता की कहानियाँ होती हैं, उसके दुःख-सुख की, उसके समस्याओं की कहानियाँ होती हैं, पर तुर्गनेव की कहानियाँ शुद्ध साहित्यिक होती हैं। इस प्रकार यदि प्रेमचन्द हिन्दी के टाल्स्टाय हैं तो प्रसाद हिन्दी के तुर्गनेव।

शैली की दृष्टि से प्रसाद, प्रेमचन्द की अपेक्षा, अधिक गंभीर हैं। प्रसाद की शैली पर कवित्त्व का पुट अधिक है। प्रेमचन्द की शैली स्पष्ट और सीधी-सादी होती है। दार्शनिकता एवं भावुकता के बाहुल्य से प्रसाद की शैली कहीं-कहीं ऐसी रहस्य-

पूर्ण हो जाती है कि पाठक विचारमग्न हो जाता है। इससे पाठकों के आनन्द में बाधा पड़ जाती है, पर प्रेमचन्द की शैली इस दोष से मुक्त है। वाक्य-विन्यास और शब्द-चयन दोनों कलाकारों का प्रभावपूर्ण और संयत होता है। पर जहाँ प्रसाद की भाषा अपनी क्लिष्टता के कारण दुरूह हो जाती है, वहाँ प्रेमचन्द की भाषा अपनी सरलता के कारण पाठक के हृदय को सहज ही अपनी ओर आकर्षित कर लेती है। शैली-सम्बन्धी इस प्रकार के अन्तर के साथ-साथ हमें यह भी स्मरण रखना चाहिए कि प्रसाद प्रेमचन्द की अपेक्षा अधिक यथार्थवादी हैं और प्रेमचन्द प्रसाद की अपेक्षा अधिक आदर्शवादी। दोनों कलाकारों के इस प्रकार की अन्तर्दृष्टि के कारण उनके पात्र भी कथोपकथन में एक ही शैली से काम नहीं लेते। प्रेमचन्द के आदर्शवादी पात्र जहाँ उपदेशक बन बैठते हैं वहाँ प्रसाद के यथार्थवादी पात्र गंभीर, स्पष्ट और थोड़े में बहुत कहने वाले होते हैं। प्रसाद अपनी कृतियों में आदर्शवाद की ओर संकेत करते हैं और प्रेमचन्द उसका प्रचार करते हैं।

इस प्रकार हम देखते हैं कि प्रसाद और प्रेमचन्द अपने-अपने क्षेत्र में अपनी-अपनी कला के निष्णात पंडित हैं। दोनों अपने-अपने में महान हैं। मानवता से दोनों को प्रेम है, दोनों भारतीय समाज की विकृत अवस्था से परिचित हैं और उसका सुधार चाहते हैं। दोनों मानव-मंगल के लिए समाज की मांग और आवश्यकताओं के अनुकूल सामाजिक व्यवस्था में परिवर्तन चाहते हैं। इस प्रकार के परिवर्तन के लिए दोनों ने अपनी

स्वतंत्र बुद्धि से विचार किया है, सोचा है और उसे जनता के सामने अपनी-अपनी शैली में उपस्थित किया है।

प्रसाद का नाट्य-साहित्य

प्रसाद उपन्यासकार ही नहीं, नाटककार भी हैं। उपन्यासकार की अपेक्षा वह हिन्दी-साहित्य-मनीषियों के बीच नाटककार के रूप में अधिक प्रसिद्ध हैं। भारतेन्दु के पश्चात् आधुनिक हिन्दी-साहित्य के इतिहास में उन्हीं का सर्वोच्च स्थान है। उन्होंने अपने जीवन-काल में बारह नाटकों की रचना की है जिनका क्रम निम्न प्रकार हैः—

| | |
|---|---|
| १. सज्जन—१६१० ई० | २. करुणालय—१६१२ ई० |
| ३. प्रायश्चित—१६१३ ई० | ४. राज्यश्री—१६१४ ई० |
| ५. विशाख—१६२१ ई० | ६. अजातशत्रु—१६२२ ई० |
| ७. जनमेजय का नाग-यज्ञ १६२६ ई० | ८. कामना—१६२७ ई० |
| ६. चन्द्रगुप्त—१६२८ ई० | १०. स्कन्धगुप्त—१६२८ ई० |
| १. एक घूँट—१६२६ इ० | १२. ध्रुवस्वामिनी–१६३२ |

प्रसाद के इन नाटकों के रचनाकाल से यह ज्ञात होता है कि उन्होंने प्रथम चार नाटक लिखने के पश्चात् सात वर्ष तक कोई नाटक नहीं लिखा। इसी प्रकार 'विशाख' तथा 'अजातशत्रु' के पश्चात् चार वर्ष के लिए उन्होंने पुनः नाटक-रचना से अवकाश ग्रहण किया। अन्त में उन्होंने छः नाटक लिखे। इन नाटकों में से 'सज्जन' और 'प्रायश्चित्त' चित्राधार नामक संग्रह में संकलित हैं; 'करुणालय' गीत-नाट्य है; 'राज्यश्री', 'विशाख', 'अजातशत्र', 'चन्द्रगुप्त' तथा 'ध्रुवस्वामिनी' ऐतिहासिक नाटक हैं;

'कामना' रूपक है, 'जनमेजय का नाग-यज्ञ' पौराणिक नाटक है और 'एक घूँट' में संकेतवाद की प्रवृत्ति मिलती है। इस प्रकार हम देखते हैं कि नाटकों की रचना में प्रसाद की प्रतिभा को विकसित होने का पर्याप्त अवसर मिला है। उन्होंने भिन्न-भिन्न प्रकार के नाटक लिखने का प्रयास किया है, पर उनके प्रथम और अन्तिम नाटकों में इतना अन्तर हो गया है कि उसके आधार पर उनके नाटकों के सम्बन्ध में कोई सामान्य धारणा नहीं बनाई जा सकती। वास्तव में उनके नाटकों में कलात्मक प्रयास है। कलात्मक प्रयास अभ्यास की अपेक्षा करता है। प्रसाद के नाटकों में कलात्मक प्रयास के साथ-साथ अभ्यास के चिह्न भी मिलते जाते हैं। 'विशाख' के पश्चात धीरे-धीरे उनकी एक ही प्रकार की शैली और विचार-पद्धति विकसित और परिपक्व होती चली जाती है। उनके नाट्य-साहित्य की यह विशेषता अपने में महान् है।

प्रसाद के नाटक उन्हीं नाटकों की श्रेणी में आते हैं जो अपनी कल्पना के कारण प्रसिद्ध हुए हैं। आज शेक्सपियर अथवा कालिदास के नाटकों का विश्व-साहित्य में जो स्थान है वह इसलिए नहीं कि वे मंच पर सफलतापूर्वक खेले जा सकते हैं, अपितु इसलिए कि युग-युग से लोग उनको पढ़ते और आनन्द लाभ करते आते हैं। इसलिए आधुनिक वैज्ञानिक युग में जीवन और जगत के कवि प्रसाद ने साहित्य के अन्य प्रमुख अंगों के साथ नाटक को भी अपनी [illegible] बना लिया है। इसमें

सन्देह नहीं कि उनके नाटक अभिनयशील नहीं हैं, पर कला और काव्य की दृष्टि से वह अपने में बेजोड़ हैं। उनकी नाट्य-कला परखने के लिए हमें निम्न बातों पर विचार करना होगा :—

१. कथावस्तु—प्रसाद के नाटकों की कथावस्तु-सम्बन्धी सामग्री तीन प्रकार की है—१. ऐतिहासिक, २. पौराणिक और ३. भावात्मक। उन्होंने अपने ऐतिहासिक तथा पौराणिक नाटकों में प्राचीन संस्कृति और वैभव का नवीन स्वप्न देखा है और उसे अपनी कोमलतम भावनाओं से अनुरंजित किया है। उन्होंने अपने नाटकों में जो गड़े मुर्दे उखाड़े हैं वे आज की समस्याएँ लेकर नवीन हो गये हैं। उनका शरीर पुराना है, भाव नये हैं। पुरानी बोतलों में नई रंगीन मदिरा भरी गई है जिसके नशे से आज का साहित्य-प्रेमी झूम जाता है। उनके नाटकों में भावों और विचारों की इतनी सबल प्रेरणा है कि उसके सामने कथावस्तु गौण बन जाता है। वास्तव में कथा-वस्तु उनके भावों तथा विचारों का माध्यम मात्र है। इसलिए हमें उनके नाटकों में यह देखने की आवश्यकता है कि उनके पात्र क्या कहते हैं। कौन कहता है, इसकी चिन्ता और छान-बीन करने की हमें आवश्यकता नहीं है। इस प्रकार हम देखते हैं कि उन्होंने अपने नाटकों द्वारा इतिहास की शुष्क इतिवृत्ता-त्मकता को साहित्य का सुघर स्वरूप प्रदान करने का प्रयत्न किया है। अपने इस प्रयत्न में सफलता प्राप्त करने के लिए उन्होंने अपनी ओर से कथावस्तु की ऐतिहासिकता में कुछ

'कामना' रूपक है 'जनमेजय का नाग-यज्ञ' पौराणिक नाटक है और 'एक घूँट' से संकेतवाद की प्रवृत्ति मिलती है। इस प्रकार हम देखते हैं कि नाटकों की रचना में प्रसाद की प्रतिभा को विकसित होने का पर्याप्त अवसर मिला है। उन्होंने भिन्न-भिन्न प्रकार के नाटक लिखने का प्रयास किया है, पर उनके प्रथम और अन्तिम नाटकों में इतना अन्तर हो गया है कि उसके आधार पर उनके नाटकों के सम्बन्ध में कोई सामान्य धारणा नहीं बनाई जा सकती। वास्तव में उनके नाटकों में कलात्मक प्रयास है। कलात्मक प्रयास अभ्यास की अपेक्षा करता है। प्रसाद के नाटकों में कलात्मक प्रयास के साथ-साथ अभ्यास के चिह्न भी मिलते जाते हैं। 'विशाख' के पश्चात् धीरे-धीरे उनकी एक ही प्रकार की शैली और विचार-पद्धति विकसित और परिपक्व होती चली जाती है। उनके नाट्य-साहित्य की यह विशेषता अपने में महान् है।

प्रसाद के नाटक उन्हीं नाटकों की श्रेणी में आते हैं जो अपनी कविता के कारण प्रसिद्ध हुए हैं। आज शेक्सपियर अथवा कालिदास के नाटकों का विश्व-साहित्य में जो मान है वह इसलिए नहीं कि वे मंच पर सफलतापूर्वक खेले जा सकते हैं, अपितु इसलिए कि युग-युग से लोग उनकी कविता पढ़ते और आनन्द लाभ करते आये हैं। इसलिए आधुनिक रोमांटिक युग में यौवन और प्रणय के कवि प्रसाद ने साहित्य के अन्य प्रमुख अंगों के साथ नाटक को भी अपने भावों को व्यक्त करने का एक माध्यम बना लिया है। इसमें

सन्देह नहीं कि उनके नाटक अभिनयशील नहीं हैं, पर कला और काव्य की दृष्टि से वह अपने में वेजोड़ हैं। उनकी नाट्य-कला परखने के लिए हमें निम्न वातों पर विचार करना होगा :—

१. कथावस्तु—प्रसाद के नाटकों की कथावस्तु-सम्बन्धी सामग्री तीन प्रकार की है—१. ऐतिहासिक, २. पौराणिक और ३. भावात्मक। उन्होंने अपने ऐतिहासिक तथा पौराणिक नाटकों में प्राचीन संस्कृति और वैभव का नवीन स्वप्न देखा है और उसे अपनी कोमलतम भावनाओं से अनुरंजित किया है। उन्होंने अपने नाटकों में जो गड़े मुर्दे उखाड़े हैं वे आज की समस्याएँ लेकर नवीन हो गये हैं। उनका शरीर पुराना है, भाव नये हैं। पुरानी बोतलों में नई रंगीन मदिरा भरी गई है जिसके नशे से आज का साहित्य-प्रेमी झूम जाता है। उनके नाटकों में भावों और विचारों की इतनी सबल प्रेरणा है कि उसके सामने कथावस्तु गौण बन जाता है। वास्तव में कथा-वस्तु उनके भावों तथा विचारों का माध्यम मात्र है। इसलिए हमें उनके नाटकों में यह देखने की आवश्यकता है कि उनके पात्र क्या कहते हैं। कौन कहता है, इसकी चिन्ता और छान-बीन करने की हमें आवश्यकता नहीं है। इस प्रकार हम देखते हैं कि उन्होंने अपने नाटकों द्वारा इतिहास की शुष्क इतिवृत्ता-त्मकता को साहित्य का सुघर स्वरूप प्रदान करने का प्रयत्न किया है। अपने इस प्रयत्न में सफलता प्राप्त करने के लिए उन्होंने अपनी ओर से कथावस्तु की ऐतिहासिकता में कुछ

